मत का अनधिकारी व्यक्ति अधिकतर दुरुपयोग ही करते आये है।

पंचभूतों से बने इस शरीर को अच्छी तरह समझ कर जान लेना चाहिये कि सम्पूर्ण ब्रह्मांड में द्वन्द्व है, सुख-दुःख आदि है। वस्तुओं और रूपों में सुख भाव अपनी ही कल्पना पर आधारित हैं।

बिन्दु शिव है, रजः शक्ति है। शास्त्रमतानुसार शिव और शक्ति के संघात से अनेक भूत समुदाय उत्पन्न होते हैं। जड़ रूपा सृष्टि में शिव और शक्ति तत्व भी जड़ है। जड़ में स्थित यही निर्माण शक्ति, लीला क्रम में नियमों के अनुसार क्रिया करती रहती है। प्रकृति में सब कुछ नियमों पर आधारित क्षणिक संवेग और आवेग नहीं चलते। नियम निश्चित हैं।

महाभूतों के पंचीकरण नियम से स्थूल जगत की उत्पत्ति होती है। यही आत्म-संख्यार्णिका मत है। ब्रह्मांड में सब कुछ कर्मानुसार उत्पन्न होता है। भगवान् शंकर कहते हैं कि पंचभूतों के मिश्रण से अनेक रूपों की उत्पत्ति पूर्व कर्म के भोगों के लिये मैं करता हूं। भोग हेतु उत्पन्न होने वाले तत्व-संघात के सामूहिक रूप को जीव की संज्ञा दी गई है, [illegible] र्मश्रृंखला और वासना माला से बंधा रहता है।

आत्मा जड़ तत्व से रहित है। वह अनेक रूपों भूतों वस्तुओं में प्रवाहित होकर उन्हें जीवित अवस्था प्राप्त कराता है। जीव भी जड़ है, परन्तु पंच महाभूतों से अधिक सूक्ष्म है। वही जीव कर्मानुसार, विविध रूप धारण करते हुये, भोग प्राप्त करता रहता है। अपने कर्मफल के भोगों के लिये ही जीव पुनः पुनः उत्पन्न होता है। जब जीव में कोई जड़ता नहीं रह जाती, तब वही आत्मा बन जाता है। इसी नियम पर, फलाशा-त्याग का सिद्धांत आधारित है।

अनेक शरीरों, रूपों, योनियों और सृष्टियों अनादि वासना और कर्म-श्रृंखला के कारण परमाणुओं के माध्यम से जन्म-मरण अथवा रूपान्तर होता रहता है। नाना गुणों से ओत-प्रोत जीव, सभी व्यापारों का करने वाला तथा पूर्वार्जित संस्कार के अनुसार भोग प्राप्त करने वाला है। सृष्टि के भिन्न भिन्न स्तरों पर जो कुछ उत्पन्न होता है, नष्ट होता है अथवा जो भोग प्राप्त होते हैं, कुछ कर्मो के कारण हैं। जीव पशु के समान कर्मफल भोगता रहता है। कर्म से उत्पन्न होने वाले फल ही

दुःख-सुख का सृजन करते हैं। जीव की प्रवृति भी संस्कारों के अनुरूप ही होती है। माया की उपाधि और माध्यम से चैतन्य में सृजन और विनाश की संपूर्ण लीला होती रहती है।

इस सृष्टि में जो कुछ प्रपंच भासित होता है वह कर्म से उत्पन्न, कर्म फलस्वरूप है। सब जीव पशु के समान कर्मानुसार व्यक्तिगत एवं सामूहिक भोग तथा कर्म किया करते हैं। कर्म तो इच्छाओं से उदित होते हैं। कर्मो को इच्छा-दोष भी कहा गया है। काल-चक्र, कर्म-चक्र भी कहा गया है। काल-दोष भी कहा है। काल-चक्र, कर्म चक्र और लीला-क्रम में रमता जीव विविध रूपों में उत्पन्न होता रहता है और कर्म श्रृखंला एवं वासना माला से उत्पन्न फल भोगता रहता है सीप में चांदी का भ्रम होता है। आत्मा में जीव का भ्रम इसी भांति का है। सीप कभी चांदी नहीं होती, रस्सी कभी सांप नहीं होता, आत्मा कभी जीव नहीं होता।

भिन्न भिन्न मतों और संप्रदायों ने ब्रह्म की अनेक परिभाषायें बना दी। ब्रह्म-अनुभव में आता है, कांच की आंखों से नहीं प्राप्त होता। आवागमन जीव का होता है। आत्मा में आवागमन, प्रारब्ध और बन्धन आदि का आरोप भ्रम-जन्य है।

## आत्मा और पुनर्जन्म

पुण्य और पाप, दोनों कर्मफल हैं। जीव इनसे बंधता है। आत्मा शुद्धतम चैतन्य तत्व है। जब कोई रूप शरीर नष्ट होता है तो जीव ही अन्य जन्म प्राप्त करने के लिये जाता है। जीव का पुनर्जन्म होता है, आत्मा का पुनर्जन्म नहीं हो पाता। वह तो सम्पूर्ण सृष्टि में समान रूप से विद्यमान है। पाप और पुण्य ब्राह्य विकार है, जो भोग्य वस्तु का रूप धारण करते हैं। इनका संबंध क्रिया और फल से है। आत्मा निर्विकार है। कर्म-संस्कारो से बंधा जीव सुख और दुःख प्राप्त करता रहता है। चैतन्य पाप से परे है, अलिप्त है। उस चैतन्य-तत्व आत्मा में पाप अथवा पुण्य का आरोप भ्रम-जन्य है। यह कभी एकीभाव से अन्यथा नहीं होता, एकरस रहता है। यह सत्य है कि पाप और पुण्य उसी प्रकार कर्म-विकार जैसे अनेक वृक्ष पृथ्वी के विकार है। पाप और पुण्य की परिभाषायें

बदलती रहती हैं। समाज और व्यक्ति के लिये लाभदायी कर्म पुण्यमय होते है। कर्म करते हुए कर्तापन पर कर्तृत्वाभिमान रहने पर कर्म फल उत्पन्न करते है। लेकिन् बंधन कारक नहीं होते। कर्मठ होना मानवीय सृष्टि का नियम है। कुछ भी चेतन से भिन्न नहीं है, उसी पर सब कुछ आधारित है। माया के माध्यम से चैतन्य ही सब वस्तुओं का उत्पत्ति-कर्त्ता, पालनकर्त्ता, भोग्य और भोक्ता है।

उदाहरणार्थ, आकाश शून्य है और दीवारों से घिरकर दूषण ग्रहण कर लेता है। मकान के अन्दर का आकाश मकान से बाहर के आकाश से यद्यपि अलग नहीं होता, फिर भी दोषों के कारण भिन्न अनुभूति देता है। यह कहना भ्रम-जन्य एवं अनुचित होगा कि दीवारें गिरने पर वही आकाश जो पहले दीवारों में बंधा था या घिरा था, अपने में ही स्थित दूषणों के कारण अशुद्धत्व को प्राप्त हुआ, और जब उसी स्थान पर या अन्य स्थान पर दीवारें बनी, तो वही आकाश का टुकड़ा-विशेष, जो पहले दीवारों में बन्द था, फिर दीवारों में पूर्व दूषणों के कारण बंद हो गया। उदाहरण सीमित तथा सत्य की आंशिक व्याख्या करने वाले होते हैं, सत्य का पूर्ण निरूपण नहीं कर सकते। इसी प्रकार यह कथन भ्रम उत्पन्न करेगा कि आत्मा का पुनर्जन्म होता है। संस्कारों और जीवों का पुनर्जन्म होता है। चैतन्य, समान रूप से सम्पूर्ण लीला में व्याप्त है। यह भ्रम है कि चैतन्य का कोई अंग-विशेष बंध जायेगा। प्रारब्ध, संस्कार, कर्म, विचार, भावना आदि आत्मा को नहीं बांधते। यह भ्रांति है कि हम आत्मा में किसी जड़ वस्तु का आरोप करें या जड़ से आत्मा को बंधा माने। जीव भ्रमण करता है, आत्मा सर्वत्र व्याप्त रहती है। प्रारब्ध अथवा कर्मों से बंध कर जीव ही नाना योनियों में भोग प्राप्त करता है और कर्म भी करता रहता है। कर्म-शृंखला और वासना माला, इच्छाशक्ति, ज्ञान शक्ति और क्रिया शक्ति के माध्यम से विक्षेपावरण रूपों वाली यही महामाया है। वहां जीव है जो लिंग शरीर, कारण शरीर आदि का सम्बंधी और व्यवहारी है। आत्मा जीव नहीं है। दर्शन के इस उच्चतम् सिद्धान्त का दुरूपयोग करने पर, जीवन में अनेक भ्रांतियां दुःख, पाप आदि उत्पन्न होते हैं। चेतना-स्तर के अनुसार, अधिकारी-भेद बनता है, जो विकसित और अविकसित व्यक्तित्व का आधार है।

कालचक्र में पड़कर जीव विविध रूपों में उत्पन्न होते रहते हैं, कर्म-श्रृंखला एवं वासना का फल भोगते हैं सीप में जिस प्रकार चांदी का भ्रम होता है, उसी प्रकार जीव में आत्मा का आरोप भ्रम से ही उत्पन्न होता है अपने कर्मफल से उत्पन्न आवागमन, दुःख, सुख आदि को हम व्यर्थ ही ब्रह्म सत्ता पर आरोपित करते हैं। ईश्वर दुःख उत्पन्न क्यों करता है ? बुरा फल क्यों होता है ? सत्कर्म करने पर भी दुःख आता है इत्यादि भाव भ्रम पर आधारित है।

उत्पन्न और लय होने वाले भूत-समूह का, इन्द्रियों से अनुभव में आने वाले तत्वों का और सृष्टि का यथार्थ ज्ञान ही मोक्ष का साधन है। विशेष दृष्टि द्वारा ही सत्य का (ज्ञान) साक्षात् होता है। बुद्धिगत तर्क का सम्बन्ध देखने और दिखाने वाली माया से है। अपने दृष्टिकोण पर अपना अधिकार ही साधना का श्रेय है।

मुक्ति का अर्थ है सत्य का ज्ञान। सभी लीलाओं को ठीक-ठीक समझना होगा। ब्रह्म सत्ता अथवा चैतन्य तत्व इस विश्व लीला से बाहर नहीं रहता। वह तो सभी में समान रूप से विद्यमान है। स्वर्ग, ब्रह्मलोक, विष्णुलोक, वैकुण्ठ आदि चेतना के विभिन्न स्तरों पर आधारित मानवीय-सृष्टि से अधिक सूक्ष्म लीलास्तर है। जब सृष्टि ब्रह्म में ही स्थित है, चैतन्य से ओतप्रोत है तो हम मुक्त होकर कहां जाने की बात सोचें ? आज तक जितना दर्शनशास्त्र बना उसमें ब्रह्म अथवा चैतन्य से आगे की बात नहीं मिलती। पूर्णत्व, सम्यक् ज्ञान, मुक्ति, सत्य ज्ञान, ब्रह्मैक्य आदि पर्यायवाची है।

यह निश्चित सत्य है कि ऊपर लिखे विश्लेषण से भिन्न मुक्ति का अन्य अर्थ नहीं हो सकता। चैतन्य को जानकर उसी में स्थित हो जाना मुक्ति है। यही पूर्णत्व का धर्म सम्पूर्ण सृष्टि पर लागू होता है। जाने-अनजाने, अनेक चैतन्य की ओर अग्रसर है, जहां सब कुछ असीम है सूक्ष्म से स्थूल की ओर मात्रा बंधन है। स्थूल की ओर जाना चेतना स्तर का विकास है। पूर्ण विकास मुक्ति है।

भ्रम अथवा माया के स्वरूप को ठीक-ठाक समझ लेना ही सत्य ब्रह्म का साक्षात्कार है। आवरण और विक्षेप शक्तियों को जान लेना ही ब्रह्ममय होना है। सत्य-ज्ञान से द्वैत, विभिन्नता, अनेकता आदि का आभास कराने वाली माया का प्रभाद दूर होता है। यह भ्रम है कि ब्रह्म इस संसार में नहीं है अथवा इससे परे है। विशेष दृष्टि प्राप्त प्राप्त होने पर ही भ्रम का निवारण होता है। अन्य किसी राह से सीपी में चांदी के भ्रम का निवारण नहीं हो सकता। परमसत्ता का साक्षात्कार ही मुक्ति का निश्चित मार्ग है। जब चैतन्य एक है, सत्य एक है, सब कुछ उसी में स्थित हैं, चैतन्य से हम बाहर नहीं है, तो मुक्ति के लिये हम उसे अन्यत्र ढूँढ़ने कहाँ जायें।

निश्चित सत्य है कि शरीर, भूत आदि कर्म से उत्पन्न होते हैं, जिन्हें अशरीरी चैतन्य चेतनता प्रदान करता है। वासना माया जीव की सहचरी है, आत्मा की नहीं। जो व्यक्ति संसार-सागर के पार का अनुभव करना चाहता है, चैतन्य में स्थित अथवा उससे एकाकार होना चाहता है, वह कर्म, अकर्म, विधि, निषेध, रूपसमुदाय आदि के रहस्य को, ठीक ठीक समझ ले यही साधना है। चेतना-स्तर का सतत् विकास ही साधना है। पूर्णत्व की प्राप्ति, मुक्ति का अनुभव, आनन्दमय से एकाकार होना ही साधना है साधना का चरम लक्ष्य है।

मानव सृष्टि में उत्पन्न होने वाले जीव अपने जाति, परिवार, संप्रदाय तथा देश काल परिस्थिति आदि के अनुसार कर्म करते रहते हैं और प्राप्त हुए फल में सुख मानते हैं। जब तक हमारा सुख, ब्रह्म वस्तुओं अथवा रूपों पर आधारित है तबतक, द्वैत रहेगा, मिश्रित अनुभव प्राप्त होगें। संसार-लीला में द्वैत-अनुभवों का सिद्धान्त निश्चित है।

संसारी विषयों में आसक्त होता है। आत्मभाव में स्थित व्यक्ति, उचित अनुचित कर्मो की सामाजिक व्याख्या को मानता हुआ, सभी कर्मो को अलिप्त भाव से करता रहता है। उसे पाप और पुण्य नहीं लगते, संस्कार नहीं बनते। सभी पद्धार्थो में, क्रियाओं तथा विचार-जगत में भी वह चैतन्य का दर्शन करता है। वह जानता है कि चैतन्य से भिन्न कुछ नहीं है। आत्मज्ञानी में षट् विकार कामना, क्रोध, लोभ, मोह, मद, मात्सर्य तथा बंधन कारक लक्षण राग द्वेष, अविधा, अस्मिता, अभिनिवेश भी

सत्य ज्ञान के कारण नष्ट हो जाते है। ऐसी जाग्रत अथवा विकसित चेतना वाला व्यक्ति, जिसका व्यक्तित्व पूर्णतया परिष्कृत हो चुका है, संसार के उचित कर्मों को करता हुआ भी किसी बन्धन अथवा दोष को प्राप्त नहीं होता। जब एक चैतन्य तत्व से भिन्न अन्य कुछ अनुभव में ही नहीं आता, तब आत्म-दर्शन अथवा समदृष्टि प्राप्त होती है, जो सत्य का दर्शन और पूर्णत्व का अनुभव कराती है। यही मुक्तावस्था है।

## साधना

हमारे पास जो शरीर, बुद्धि, मन, चेतना-स्तर, एवं संस्कार समूह हैं, वही हमारी साधना की आधार शिला है। जो हमारे पास है वह क्यों मिला, अन्य की पूंजी इससे भिन्न क्यों है, यह जानना होगा। ज्ञान-वर्धन करना होगा, सत्य का साक्षात्कार करना होगा। शरीर, बुद्धि और मन तीनों का परिष्करण करना होगा। शरीर व्यर्थ नहीं है, बहुत महत्व-पूर्ण है। व्यक्तित्व के अन्य अंग भी उतने ही महत्व के हैं। हृदय रूपी कमल में दिव्य प्राण और वासनायें स्थित हैं। अनादिकाल की कर्म श्रृंखला से बंधा, अंहकार युक्त प्राण ही वृत्ति-भेद से अनेक नाम रूपवाला बनता रहता है।

हम पहले प्राण को समझें कि यह क्या है ? जबतक यह शरीर में रहता है तब तक सब कुछ ठीक है। चला जाता है तो शरीर सड़ने लगता है, रूप-परिवर्तन हो जाता है। प्राण के पांच मुख्य भेद हैं, जिन्हे क्रिया भेद से अपान, समान, उदान, व्यान ओर प्राण कहा गया है। अन्य ५ प्राण भी हैं परन्तु गौण हैं। इनके नाम हैं—नाग, कूर्म, कृकल, देवदत्त और धनंजय। इन दसों को कहीं-कहीं वायु और पवन भी कहा गया है। प्राण-वायु प्रमुख है और इसका स्थान हृदय देश माना गया है। अपान वायु प्रमुख गुदादेश में स्थित है। समान-वायुं नाभि-देश में, उदान कंठ क्षेत्र में और व्यान सम्पूर्ण शरीर में व्याप्त है। नाग आदि जो ५ गौण प्राण हैं और वायु की संज्ञा पाते है उनके काम इस प्रकार है। नाग वायु द्वारा उद्गार की क्रिया होती है। कूर्म वायु द्वारा नेत्र-उन्मीलन क्रिया, कृकल द्वारा भूख-प्यास, देवदत्त द्वारा खांसी और डकार का संचालन होता है। ब्रह्मांड में जो कुछ भी है, उसमें यही दस प्राण अथवा वायु व्याप्त है।

व्यक्ति का योग सिद्ध हो जाये अर्थात् सत्य से, चैतन्य से, युक्त हो जाये, अथवा उसका अनुभव कर ले तो वह सभी दुःखों या बन्धनों से मुक्त हो जाता है। इस प्रकार की श्रेष्ठतम् गति प्राप्त हो, यही हमारी साधना का चरम उद्देश्य है। साधना पद्धति को सम्यक् रूपेण जानकर योगी को अनन्त सुख मिलता है। साधना की प्रत्येक क्रिया में प्रत्येक सीढ़ी पर सुख मिलता है। साधना की प्रत्येक क्रिया में प्रत्येक सीढ़ी पर सुख बढ़ना चाहिये। सीखी हुई विद्या अभ्यास से फलवती होती है। अभ्यास रहित विद्या फलहीन, बलहीन और दुःख वर्धक होती है। साधना आरम्भ करने से पहले सिद्धान्त भली भाँति समझ लेने चाहिये। केवल शारीरिक क्रिया शरीर को लाभ देगी। मन और बुद्धि के क्रिया में साथ रहने से व्यक्तित्व का सम्यक् विकास होगा। साधना में कष्ट का अनुभव हो तो साधना रोक दें, कारण ढूढें, पद्धति ठीक करें, योग्य व्यक्ति से सलाह लें, ग्रन्थ देखें और फिर साधना में लग जायें। किसी भी क्रिया को इतना अधिक न करें कि थकावट हो अथवा कार्य-क्षमता घटे। ईश्वर द्वारा हम इस जीवन में जिस कर्म में लगा दिये गये उसमें किसी प्रकार शिथिलता न हो। क्षमता, क्रियाशीलता, चित्तशांति, शक्ति, सामर्थ्य बढ़ते रहें और आलस्य, अज्ञान, मोह, भ्रम, अतिनिन्द्रा आदि कम होते जायें, तो समझना चाहियें कि साधना ठीक चल रही है। यही मापदण्ड है।

## शरीर

मानव शरीर में मेरूदण्ड महत्वपूर्ण है। इसी में भाव द्वीपों अर्थात् केन्द्रों या कमलो का स्थान है। इस शरीर में नदियों, सागर, क्षेत्र, क्षेत्राधिपति, क्षेत्रपाल, ऋषिमुनि, नक्षत्र, ग्रह आदि के स्थान माने गए हैं। इसमें सब पुण्य तीर्थ हैं, पीठ स्थान हैं, पीठाधिपति देवता भी हैं। सृष्टि का निर्माण एवं संहार करने वाली शक्तियां-चंद्र तथा सूर्य भी मानव शरीर में प्रतीक रूप से स्थित हैं। आकाश, वायु, अग्नि, जल, पृथ्वी आदि महाभूत भी इसी शरीर में है। संपूर्ण सृष्टि में जो है, वह सूक्ष्म अथवा प्रतीक रूप से शरीर में विद्यमान है।

सृष्टि संरचना की मुख्य-मुख्य बातें समझ में आ जावें एवं शरीर रचना का आध्यात्मिक स्वरूप जान लिया जाय, इसीलिए यत् पिडं तत् ब्रह्माण्डं की बात कही गई है। शरीर से अधिक उपयोगी माध्यम हमारे

गास क्या हो सकता है, जो स्थूल सृष्टि रचना का चित्र हमारे पास उपस्थित कर दे समुद्र की लहर में समुद्र के मुख्य गौण सभी तत्व मात्राभेद से विद्यमान होते हैं। इसी प्रकार मानव-शरीर में भी सृष्टि लीला के सभी तत्व हैं। भिन्न-भिन्न शरीरों में तत्व-अनुपात अलग अलग होता है। तत्व-प्रवाधनता से ही चेतनास्तर जाना जाता है। मनुष्यों में विविधता तत्व-अनुपात-भेद के कारण है। अनुपात-भेद पूर्व कर्मो पर आधारित होता है। प्रत्येक मनुष्य के लिए उपयोगी है कि अपनी तत्व-शुद्धि करता रहे और सृष्टि विकास-क्रम (Evolutionary process) में पीछे न रहे।

स्थूल से सूक्ष्म तत्वों का महत्व एवं बल अधिक है। व्यक्ति शनैः शनैः अपनी तत्व शुद्धि करता जाय। तत्व-शुद्धि पर ही व्यक्ति का ज्ञान, योग्यता, अनुभूति, सूक्ष्म दृष्टि, मानसिक प्रतिक्रियायें, भावना आदि का विशुद्ध अनुपात आधारित है। चेतना कै विकास के लिए आवश्यक है

शास्त्र-चिन्तन, पठन-पाठन, श्रवण, मनन, निदिध्यासन (अच्छी तरह समझे हुए सिद्धान्त ओर अपने व्यक्तिगत जीवन में उनकी उपयोगिता में निश्चित मत होकर उन्हें आचरण में उतार लेना)। अनेक शारीरक क्रियायें तथा समस्त साधनायें तत्वशुद्धि के लिए है।

जिस प्रकार पृथ्वी की स्थिति के लिए पर्वत-श्रेणियों की आवश्यकता है, उसी प्रकार शरीर में मेरूदण्ड है। योगी को अपने शरीर की पूर्ण जानकारी होनी होनी चाहिये। शरीर-विज्ञान-शास्त्र (Anatomy) और योगी का शरीर-विज्ञान अलग-अलग नहीं है। साधना करते हुए शरीर को समझने के लिए विज्ञान का सहारा लेना लाभदायी है। मानव शरीर ब्रह्माण्ड का छोटा रूप है। यह देशकाल और परिस्थितियों से प्रभावित होता है।

अपनी अमृत किरणों से चंद्रमा संसार में जीवनदायी रस की वर्षा करता है। मेरूदण्ड के ऊपरी सिरे पर चंद्रमा की स्थिति मानी गई है, जिसे सोलह कलाओं अर्थात् रूपों या क्रियाओं वाला माना जाता है। यह चंद्रमा दिन-रात पीयूष-स्त्रवण करता है। चंद्रमा से निकलता हुआ जीवनदायी रस दो भागों में बंट जाता है। इड़ा नाड़ी में जाने वाल रस शरीर को लाभ देता है। यह इड़ा अथवा अमृत वाहिनी-नाड़ी, जो

चन्द्रकिरण भी कही गई है, शरीर के बायें भाग में स्थित है। चन्द्र रस का शेषांश तालूमूल में छिद्र से बहकर मध्यमार्ग से अर्थात् भोजन और वायु-नली से आमाशय में चला जाता है।

मेरूदण्ड के मूल में अर्थात् नीचे के सिरे पर द्वादश कलायुक्त सूर्य स्थित है। मेरूदण्ड के दाहिने भाग में स्थित पिंगला नाड़ी द्वारा सम्पूर्ण शरीर को ताप अथवा गर्मी सूर्य पहुंचाता रहता है। यही ताप प्रजापति कहा गया है, सूर्य ग्रस लेता है अर्थात् भस्म कर देता है। वायु मार्ग द्वारा सूर्य का ताप सम्पूर्ण शरीर में भ्रमण करता है।

शरीर को सभी धातुओं और तत्वों को चन्द्ररस लाभ अथवा पोषण देता है और वायु से भरे इस शरीर में सूर्य का ताप रसों का पाक करता रहता है। सूर्य और चन्द्र शक्ति है और पिंगला के माध्यम से क्रियाशील रहता है। वह सृष्टि और संहार दोनों का कारक है। समय आने पर यह सूर्य शांत हो जाता है और शरीर भी नष्ट हो जाता है।

शरीर में छोटी बड़ी साढ़े तीन लाख नाड़ियां हैं। जिनमें चौदह प्रमुख हैं :– सुषुम्ना, इड़ा, पिंगला, गान्धारी, हस्ति, जिह्विका, कुहू, सरस्वती, पूषा, शस्निी, पयखिनी, वारूणी, अलम्बुषा, विश्वोदरी, तथा यशस्विनी। इन में तीन नाड़ियां – इड़ा, पिंगला और सुषुम्ना महत्वपूर्ण हैं। योगी के लिए सुषुम्ना नाड़ी अत्यधिक महत्व की है, प्रिय है और अनन्त सुखदायिनी है। साधक की अन्य सभी नाड़ियां सुषुम्ना के अधीन हो जाती है। साधारण व्यक्तियों में सुषुम्ना सोई रहती है, अन्य नाड़ियां कार्य करती है। सुषुम्ना का मुख नीचे की ओर है। इसका स्वरूप कमलनाभ के रेशे के समान है और मेरूदण्ड के सहारे यह स्थित है। चन्द्रमा एवं सूर्य की क्रियाओं का एकीकरण यह नाड़ी कर सकती है। सुषुम्ना के मध्य में चित्रानाड़ी स्थित है, जो योगियों को सर्वाधिक प्रिय है। यह चित्रा नाड़ी सूक्ष्मतरंगों के रूप में ब्रह्मरंध्र तक जाती है। अनुभव में आने पर यह शुद्ध उज्वल प्रकाश-स्वरूपा नाड़ी पांच वर्णों में प्रकाशित होती है। इसे दिव्यमार्ग कहा गया है। यह अमृतस्वरूपा है। योगी ध्यान एवं अन्य साधनाओं द्वारा अपने सभी विकारों को नष्ट करता हुआ चित्रा नाड़ी के माध्यम से अमृत-तत्व प्राप्त करता है।

गुदा-द्वार से ३ सेन्टीमीटर ऊपर और जननेन्द्रिय से ३ सेन्टीमीटर

दूर ५ सेन्टीमीटर विस्तार वाला मूलाधार ही कंदके आकार का चक्र है। मूलाधार कमल में कर्णिका के समान त्रिकोणाकार योनि स्थित है। यह योनिस्थान तन्त्र-शास्त्रों में रहस्यमय माना गया है। इसी त्रिकोंणाकार योनि स्थान में विद्युत रेल के समान रूप वाली आठ स्थानों से मुड़ी हुई कुण्डलिनी-शक्ति सुषुम्ना के मुख को आच्छादित किये हुये स्थित है। इस कुण्डलिनी को सृष्टि लीला चलाने वाली महामायों के समान महत्वपूर्ण वर्णित किया गया है। इसे सब देवताओं द्वारा पूजित-वाग् देवी कहा गया है। बैखरी, मध्यमा, पश्यन्ती एवं परा नाम से वर्णित चार वाणियों की अधिष्ठात्री वागदेवी यही है। मुखरित वाणी वैखरी हैं, मध्यमा वाणी कण्ठ में स्थित है, पश्यन्ती का स्थान हृदय है। जिससे सभी वाणियां उत्पन्न होती हैं, वह परावाणी है और मूलाधार से उत्पन्न है।

शरीर के वाम भाग में मेरूदण्ड के सहारे इड़ा नाड़ी स्थित है, जो बायें नासापुट तक जाती है। पिंगला नाड़ी मेरूदण्ड के दक्षिण में स्थित है और सुषुम्ना से मिली हुई दाहिने नासापुट तक जाती है। इड़ा पिंगला के मध्य में सुषुम्ना नाड़ी स्थित है। शरीर में छः स्थानों पर छः चक्र अथवा छः कमल सिद्धा योगियों ने माने हैं। पांच चक्र सुषुम्ना में स्थित हैं। चक्रों के अनेक नाम योगियों ने माने हैं। पांच चक्र के अनेक नाम योगियों ने माने है।चक्रो का विशद वर्णन संदर्भ-सहित इस ग्रंथ मे उचित स्थान पर आगे किया गया है।

अन्य सभी नाड़ियां योग-साधना के लिये गौण हैं। मूलाधार चक्र से आरम्भ होकर अन्य नाड़ियां जिह्वा, आंखों, कानों, उंगलियों, पांव, हाथ, पेट आदि अनेक अंगो में जाती है। नाड़ियां सम्पूर्ण शरीर में फैली हैं और अंग विशेष की आवश्यकतानुसार आज्ञा, रस तथा वायु का वहन करती हैं। विभिन्न रूपों वाली साढ़े तीन लाख नाड़ियां शरीर के सभी भागों में फैली हुई हैं।

मूलाधार चक्र में द्वादश कला युक्त सूर्य स्थित है। सूर्य मण्डल में अग्नि स्थित है, जो पाचन क्रिया भी करता है। मूलाधार के क्षेत्र को वस्तिदेश भी कहा गया है। अग्नि को वैश्वानर कहा गया है, जिसके सम्बन्ध में महेश्वर कहते हैं कि प्रकाश रेखा के रूप वाला वैश्वानर अग्नि ही मेरा तेज-अंश है। यह अग्नि मन्द होने पर अनेक रोगों को उत्पन्न कर देता है। वैश्वानर अग्नि को बुद्धिमान प्रज्वलित करता रहे, भोजन के सिद्धान्तों को समझे और वैश्वानर अग्नि में उचित अन्नों की आहुति देता रहे।

ब्रह्मांड का प्रतिनिधित्व करने वाले मानव शरीर के वर्णन का अन्त नहीं है, आवश्यकतानुसार अन्य अध्यायों में भी किया गया है। शरीर का पूर्ण वर्णन असम्भव है। शास्त्रों में शरीर को ब्रह्मांड का प्रतिनिधि मानकर बहुत से स्थान, देश, प्रदेश, समुद्र, नदियां, पहाड़, दैवी शक्तियां, देवी एवं देवताओं के स्थान विभिन्न अंगो में माने हैं। जैसे सम्पूर्ण ब्रह्मांड में प्राण वायु के कारण क्रिया होती है, उसी प्रकार अनादि वासनामाला एवं अनन्त कर्म श्रृंखला से अलंकृत प्राण शरीर में निवास करता है और संस्कार-अनुसार अनेक कर्म प्राण वायु के आधार से करता रहता हैं।

## गुरु

गुरु ही ब्रह्म के समान कहे गये है क्योंकि गुरु ब्रह्मैक्य करा देते हैं। आजकल योग्य गुरु प्राप्त नहीं होते। सम्यक् ज्ञान कराने वाला ही गुरु है, इसीलिये सभी को गुरु बनने का अधिकार नहीं है। साधरणतया हमें शिक्षा देने वाले बहुत लोग हो सकते हैं, जिनका चेतना स्तर हम से अधिक विकसित हो।

गुरु की खोज एवं गुरु पाने की लालसा ने समाज में अनेक विकृतियां उत्पन्न कर दीं। इस ग्रन्थ को ही गुरु मानकर साधना आरम्भ करना उत्तम होगा। शास्त्र बताते हैं कि उचित समय पर गुरु स्वयं प्राप्त हो जाता है, खोजने से नहीं मिलता। भगवान् शिव द्वारा माता पार्वती के माध्यम से यह ग्रन्थ साधकों के लिए उपदेश रूप में प्राप्त हुआ है।

ग्रन्थ से ही गुरु भी सीखता है। साधक सचेत रहे कि वह हठी और अधीर न बने। किसी भी क्रिया में स्वयं को थकाये नहीं। क्रियायें उसी समय तक करे जब तक सरल सहज रूप से सुख प्राप्त होता रहे।

यदि उचित गुरु मिले तो मन, वचन, क्रम से शिष्य उनकी सेवा करे। माता-पिता और देवता तीनों स्थानो की पूर्ति, गुरु करता है। प्रतिदिन गुरु की तीन प्रदक्षिणायें करें, साष्टांग प्रणाम करे, दाहिने हाथ से चरण स्पर्श करें। सम्यक् प्रयत्न और दृढ़ श्रद्धा ही सिद्धि शीघ्र प्राप्त कराती हैं। बहुत लोगों का संग और प्रपंच करना, कर्म न करना और कर्म के सिद्धान्त पर विश्वास न करना, आवश्यकता से अधिक लोगों के साथ रहना, गुरु पूजा न करना इत्यादि साधक की प्रगति में बाधक होतें

है।

असत्य व्यवहार और असत्य भाषण को जो व्यक्ति जीवनोपयोगी समझता हो, कठोर वाणी का जो त्याग न कर सके, देशकाल परिस्थिति तथा शास्त्र मर्यादा की सीमाओं के अन्दर रहते हुये जो गुरु को संतोष न दे सके, उसे साधना नहीं करनी चाहिये। व्यर्थ परिश्रम और दुष्परिणाम ही उसके हाथ लगेंगे। विद्या, ज्ञान क्रिया आदि की साधना द्वारा इसी जीवन काल में सुफल मिलने चाहिये।

## सफलता के लक्षण

किसी विद्या के अभ्यास अथवा साधना के फल, हमें अपने जीवन में दिखाई पड़ना चाहिये। साधना का ...्य सिद्धि है। सिद्धि के लिये प्रथम आवश्यक लक्षण है विश्वास। दूस... प्रत्येक क्रिया में स्वाभाविक श्रद्धा। श्रद्धा जड़ नहीं है, वह विवेकपूण होनी चाहिये। तीसरा लक्षण गुरु-पूजन है। साधक जब अपनी साधना में आगे बढ़ता है, उसमें चौथा लक्षण समत्व-भाव अथवा समदृष्टि का उदय होता है। पहले कहे गये तीन लक्षण साधक के वश में है। साधना की सफलता अथवा सिद्धि की उपलब्धि समत्व दृष्टि से आरम्भ होती है, जो चित्त का गुण है। पाँचवा लक्षण इन्द्रिय-निग्रह है, जो सहज स्वाभाविक रूप से प्राप्त हो। हठ एवं अविवेकपूर्ण कर्मो द्वारा इन्द्रिय-निग्रह हानिकारक है। निग्रह होता है, किया नहीं जाता। सत् साधना का छठवां लक्षण मिताहार है। सिद्धि प्राप्ति के लिए सातवां कोई लक्षण नहीं है।

योग साधना की सुन्दर आधारशिला है कि योग्य एवं श्रेष्ट गुरु व्यक्ति अथवा ग्रंथ से साधना पद्धति को भली भांति जानना चाहिये। मनन के बाद जब बुद्धि निश्चयात्मिका हो जाय तब विधि अनुसार आलस्यहीन होकर साधना करे।

## प्राणायाम

प्राणावायु पर सृष्टि रचना आधारित है। साधक को शरीर एवं चित्त की वृतियों को श्रेष्ठ गति मे प्रेरित करने के लिये प्राणायाम का अभ्यास अवश्य करना चाहिये। प्राणायाम की शक्ति का अनुभव कोई भी व्यक्ति कर सकता है। क्रोधित अथवा चिंतिंत होने पर व्यक्ति रीढ़ सीधी करके बैठ जाये। आसन लगाना जानता हो तो पद्मासन लगाकर

बैठ जायें। कम से कम सोलह कुंभक करे। निश्चित रूप से शांति का अनुभव होगा। प्राणायाम की साधना आध्यात्मिक और भौतिक सभी प्रकार की उपलब्धियों के लिये महान उपयोगी क्रिया है।

योगी पद्मासन में प्राणायाम का अभ्यास करे। शरीर को सीधा रखते हुये हाथ जोड़ कर गुरु को अपने चित्त में ही प्रणाम करे क्षेत्रपाल अथवा स्थानीय शक्तियों को प्रणाम करे और सृष्टि की अधिष्ठात्री देवी शक्ति मां को प्रणाम करे। दाहिने हाथ के अंगूठे से दाहिने नासापुट अर्थात् पिंगला को दबाये। बायें नासापुट से अर्थात् इड़ा से वायु को शनैः शनैः शरीर में पूर्णरूपेण भर ले। बायें नासापुट को भी दबा ले और यथा शक्ति वायु को शरीर में रोके रहे। दाहिने नासापुट से शनैः शनैः वायु को निकाले। वेग से वायु को न नकाले। यह एक प्राणायाम कहा जायेगा। दूसरे प्राणायाम में दाहिने नासापुट से वायु को शनैः शनैः निकाले। वायु को शरीर में भरना पूरक कहा जाता है, रोकना कुम्भक और वायु को निकालना रेचक कहा जाता है। इस प्रकार एक समय में कम से कम २० प्राणायाम का अभ्यास करे। ध्यान रहे कि थकावट और अकुलाहट न हो। आकुलता मिटाने के लिये थोड़ी देर प्राणायाम की क्रिया को रोक कर दो चार लम्बी सांसे ले ले। स्थिरता प्राप्त होने पर तब प्राणयाम करे। यह आवयक नहीं है कि २० प्राणयाम एक ही श्रृंखला में करे। लेकिन यह आवयकता है कि जब प्राणायाम करने बैठे, कम से कम २० बार करे।

अनेक प्रकार के प्राणायाम होते हैं। सिद्धि, शांति, आरोग्य इत्यादि प्राप्त करने के लिये उपर्युक्त पद्धति समुचित हैं। इसी प्राणायाम पद्धति से सब सिद्धियां प्राप्त हो सकती है। प्राणायाम के साथ जप करने से महान लाभ भी शीघ्र प्राप्त होते हैं क्योंकि प्राणायाम मुख्यतया शारीरिक क्रिया है और जप प्राधानतः मानसिक क्रिया है। सम्यक् प्रगति के लिए, शारीरिक एवं मानसिक सन्तुलन आवश्यक है, अन्यथा साधना एकांगी रहेगी।

साधना के लिए बैठने पर चिन्ता-मुक्त अवस्था होनी चाहिये। यदि व्यग्रता हो तो साधना प्रारम्भ करने से पहले, कुछ काल के लिए आंख मूंद कर बैठा रहे। प्रातःकाल, मध्यान्ह, संध्याकाल एवं अर्धरात्रि साधना

के लिए अत्यन्त उपयुक्त चार अवसर है। दिनचर्या के कारण समय में कुछ हेर फेर करने में हानि नहीं होगी। तीन महिने तक यदि कोई व्यक्ति आलस्यहीन होकर चारों समय प्राणायाम करे तो निश्चित रूप से शरीर की सभी नाड़ियां शुद्ध हो जायेगीं। नाड़ि-शुद्धि के पश्चात् योगी सत्य अथवा तत्व का आभास पाने लगता है। भय नष्ट होने लगता है, अशुद्ध प्रवृतियों से मुक्त होने लगता है, पाप कर्मों में रूचि नहीं रह जाती, चित्त में विकास के लक्षण का उदय होने लगता है।

शरीर में साधना के कारण उत्पन्न होने वाले चिन्हों को संक्षेप में बताता हूं। शरीर सुगठित होगा, सुंगध उत्पन्न होगी, श्वास सधकर धीमी हो जायेगी। शरीर के अन्दर होने वाली क्रियाओं की विशेष जानकारी प्राप्त होगी, जैसे अस्वस्थता क्यों हुई, आलस्य क्यों आया, उत्साह क्यों कम हुआ, थकान क्यों हुई, चित्त चंचल क्यों हुआ इत्यादि। दोषों का कारण जान लेने पर उपचार आसान होता है। प्राणायाम की साधना करते रहने पर इस प्रकार की विशेष जानकारी जब होने लगे या कारण समझ मे आने लगे तो जान लेना चाहिये कि योग-साधना के लिए शरीर तैयार हो गया। प्राणायाम की साधना से प्राप्त होने वाले इस प्रारम्भिक लक्षणों के उदय को योग में आरम्भ-अवस्था कहा जाता है। प्राणायाम जब अधिक परिपक्व होने लगेगा तो वायु पर सिद्धि प्राप्त होगी और सभी प्रकार के दुःख तथा पाप उत्पन्न करने वाले संस्कार सहज ही नष्ट हो जायेंगें। इस आरम्भ अवस्था में पहुंचने पर अनुपयुक्त कर्मो में रूचि नहीं होगी। पाचक अग्नि बढ़ेगी, शरीर के सभी अंग सुन्दर एवं पुष्ट होगें, बल तथा उत्साह बढ़ेगा और हृदय में आनन्द छलकता रहेगा। सभी योग साधनाओं में चार अवस्थाएं होती हैं :-१. आरम्भ, २. घट, ३. परिचय और ४. निष्पत्ति।

### आरम्भ अवस्था

ऊपर लिखे सभी लक्षण आरम्भ के हैं।

### घट अवस्था

प्राण, अपान, नाद और बिंदु, जीवात्मा तथा परमात्मा का जब एकीकरण होता है तब साधना की घट-अवस्था आती है।

### परिचय-अवस्था

इड़ा और पिंगला को छोड़कर वायु सुषुम्ना में प्रवाहित है। कुंडलिनी जागृत हो, षटचक्रों का भेदन हो जाय तब यह अवस्था आती है। सभी वायुओं का एकीकरण हो जाता है। साधक भूत, भविष्य और वर्तमान का ज्ञाता हो जाता है। प्रणव (ओम्) के जप से सभी प्रकार के कर्म समूह नष्ट हो जाते हैं।

### निष्पत्ति-अवस्था

समाधि-अवस्था में स्थिर होकर सभी कर्म योगी करता रहे, यही चरम सिद्धि है। प्रारब्धा संचित और क्रियमाण रूपी कर्म-त्रिकूट का क्षय कर दे और अमृतावस्था में स्थिर हो जाये। सहज समाधि की अवस्था निष्पत्ति है।

### साधना में वाधक एवं सहायक कारण

योग साधना में वाधक तत्वों को जानना आवश्यक है। योगी प्रयत्न पूर्वक इन से बचे यदि वह संसार के दुःखो से बचना चाहता है। खट्टा, रूखा, कडुवा, अधिक नमकीन, चटपटा भोजन न करे, सरसों का तेल न खायें। अधिक भ्रमण हानिकर है, प्रातः काल का स्नान यदि कष्टदायी हो न करे लेकिन अपनी क्रियायें करता रहे। अधिक तेल का उपयोग न करें। अधिक गर्मी और अधिक सर्दी से बचे। चोरी से किये जाने वाले क्रम न करे। द्वेष से बचे। अंहकार से बराबर सचेत रहे। सरल आचरण एवं मृदु भाषण करे। अनावश्यक एवं कष्टदायी उपवास न करे। असत्य से यथाशक्ति बचे और किसी प्राणी को पीड़ा पहुँचाने का भाव न रखे। स्त्री-सहवास अत्यधिक संयमित हो। अग्नि न तापे। व्यर्थ बकवास तथा गप्पों से बचे। किसी की भलाई या बुराई की चर्चा में राग न करे, रस न ले। अधिक भोजन कभी न करे कि भारीपन जान पड़े।

इन उपायों को व्यवहार में लाने वाला योगी शीध्र ही कौशल प्राप्त कर लेता है। क्रियायें सिद्ध होनें लगती है और प्रकृति की शक्तियों पर अधिकार प्रांप्त होने लगता है। इन आदेशों का पालन सिद्ध पुरूषों के लिए भी महत्वपूर्ण है, उन्हे विना अपनायें, सिद्धि प्राप्त नहीं होती।

दूध, घी, मिठाई, बिना चूने का पान, स्निग्ध पदार्थ, खीर, हल्के और कम वस्त्र, सिद्धांत-श्रवण अथवा अध्ययन, गृहस्थाश्रम में रहते हुये भी वैराग्य-साधना अर्थात् मोह और राग पर नियंत्रण, हरि नाम संकीर्तन, सुन्दर संगीत का श्रवण एवं गायन, मनन, क्षमाभाव, तपस्यामय जीवन अर्थात् नियमित कार्यक्रम, संकोचपूर्ण व्यवहार, श्रेष्ठ जनों की सेवा इत्यादि नियमों का पालन योगी के लिये आवश्यक है।

वायु जब दाहिने नासापुट से चल रही हो, अर्थात सूर्य नाड़ी या पिंगला से चल रही हो तब भोजन करना चाहिये। सोते समय बायां स्वर चलना अधिक लाभदायी है। भोजन के तत्काल बाद या बिल्कुल खाली पेट अभ्यास नहीं करना चाहिये।

अभ्यास की प्रारम्भिक अवस्था में घी मिली खीर बहुधा खानी चाहिये। अभ्यास में जब स्थिरता आने लगे तब घी दूध और खीर की मात्रा कम कर दे। योगी के लिये आवश्यक है कि चिड़िया की तरह, थोड़ा थोड़ा भोजन दिन में कई बार करे। प्राणायाम का अभ्यास चार कालों में अवश्य करे। श्यामा तुलसी, आंवला और बेल का उपयोग बहुत लाभदायी है।

कुम्भक यथाशक्ति करे, हठ न करे। शनैः शनैः कुम्भक सिद्ध हो जायेगा। साधनाकाल मे आने वाले पसीने को पोछ दे या मल दे। शरीर पर पसीना सूखने से धातुयें नष्ट होती है। प्राणायाम के समय छाती में धड़कन बढ़ेगी, चिन्ता न करे। धड़कन शान्त कर ले और अभ्यास फिर आरम्भ कर दे। कुम्भक की अवधि को अधिकाधिक बढ़ाता जाय।

इस प्रकार से साधना करते समय वायु-सिद्धि प्राप्त होती है। साधना यदि बढ़ती रही और नियमों का ठीक पालन होता रहा तो नींद बहुत कम हो जायेगी। शरीर पूर्णतया निरोग रहेगा। उत्साह बढ़ता रहेगा और शरीर कांन्ति बढ़ेगी। मूत्र बहुत कम होगा। दैन्य भाव नष्ट हो जायेगा, उदासीनता नहीं रहेगी। यथार्थ का दर्शन होने लगेगा। पसीना कम आयेगा। कीटाणुओं से उत्पन्न होने वाले रोग नहीं होगें। कफ, बात, पित्त से उत्पन्न होने वाले कष्ट नहीं होगें।

## भूचरी सिद्धि

योगी यदि साधना करता रहे और सूक्ष्म भोजन करता रहे तो भूचरी सिद्धि प्राप्त होती है। इस सिद्धि के बाद हिंसक पशुओं से भय नहीं रहता। मार (ताड़ना) से चोट नहीं लगती। साधनो की राह में कठिन अड़चन आती है परन्तु योगी धैर्य पूर्वक इनका सामना करता रहे। यदि साधक जितेन्द्रिय तथा एकान्त से बने, प्रणव (ओम्) का दीर्घ जप करे तो पूर्व तथा इस जन्म के कर्मो से उत्पन्न हुये सम्पूर्ण पाप और पुण्य रूपी फल अर्थात् संस्कार नष्ट हो जाते हैं, बन्धन का कारण नहीं बनते। योगी एक **समय** में केवल १८ प्राणायाम करके चिन्ता, कष्ट, उद्विग्नता, क्रोध, काम-विकार आदि होने पर भी विचलित नहीं हो सकता।

इस प्रकार साधना करते हुए, योगी, अधोगामी विचारों, कर्मों अथवा पापमय विचारों से छूटने के बाद अपने पुण्यमय कर्मों के बन्धनों से भी धीरे धीरे छुटकारा पा लेता है। प्राणायाम साधना द्वारा शनैः शनैः आठों प्रकार के ऐश्वर्य (अणिमा, लधिमा, प्राप्ति, प्रकाम्य, महिमा, ईशित्व, वशित्व, कामावसायिता) योगी प्राप्त कर लेता है। इस प्रकार की सिद्धियां अथवा चमत्कार प्राप्त कर, योगी ऐश्वर्यशाली बनता है। जब कुम्भक करते करते योगी प्राण अपान को, नाद और बिन्दु को, जीवात्मा परमात्मा को एकाकार कर देता है, तब वह आकाशगामी हो जाता है। संसार चक्र में ऐसी कोई वस्तु नहीं जिसे वह प्राप्त न कर सके। इस प्रकार की घुट अवस्था तब प्राप्त होती है, जब योगी कुम्भक करने का अभ्यास कर लेता है।

प्रत्याहार स्वयं सिद्ध हो जाता है। योगी जो कुछ जानना चाहता है, उस का अन्तरमन उसे दिखा, बता देता है। इन्द्रियों पर उसे पूर्ण विजय अथवा अधिकार प्राप्त हो जाता है। वह समदृष्टि प्राप्त करता है।

जब योगी ८ दण्ड तक (३ घंटे १२ मिनट तक), कुम्भक करने लगता है तो अपने अंगूठे के सहारे ही रूई के समान टिका रह सकता है।

## परिचय अवस्था

इस अवस्था में शरीर में स्थित वायु इड़ा और पिंगला को छोड़ कर सुषुम्ना में प्रवाहित होने लगता है और सुषुम्ना द्वारा सहस्त्रार तक चला जाता है। सभी चक्र अथवा कमलों का भेदन हो जाता है। यह सब अभ्यास से सम्भव है। सुषुम्ना में वायु का पूर्ण प्रवाह होते ही, कुण्डलिनी शक्ति जागृत हो जाती है। तीनों कालों में हुए अथवा होने वाले कर्मो को योगी देखने लगता है अर्थात् त्रिकालदर्शी हो जाता है। कर्म समूह को, (ओम्) प्रणव का जप करते हुए योगी पूर्णतया नष्ट कर लेता है।

ऐसी अवस्था प्राप्त करने के पश्चात्, इच्छित कर्मो के लिये ही योगी शरीर मे स्थित रह जाता है। इस अवस्था में पहुचंने पर योगी निम्न-लिखित ५ स्थानों में क्रमशः धारणा करें ताकि पंच महाभूतों से उत्पन्न होने वाले भय अथवा बाधायें दूर हो जायें। २ घंटे तक मूलाधार चक्र में धारणा करे। इससे पृथ्वीतत्व पर पूर्ण विजय प्राप्त होगी। २ घंटे स्वाधिष्ठान चक्र में धारणा करे, इससे जल तत्व पर अधिकार हो जायेगा। २ घंटे तक नाभि अर्थात् मणिपुर चक्र में ध्यान करे। इससे अग्नि तत्त्व पर विजय होगी। हृदय स्थान में अनाहत चक्र है, २ घंटे तक इसमें धारणा करने पर वायु तत्व पर विजय प्राप्त होती है। इसके बाद कण्ठ में स्थित विशुद्ध-चक्र पर २ घंटे धारणा करने से आकाश तत्व पर विजय मिलती है। इस प्रकार संसार के सभी तत्व, योगी जीत लेता है। पंच-तत्वों की उपाधि से ऊपर उठा हुआ योगी इनसे प्रभावित नहीं होता। मृत्यु पर पूर्ण विजय प्राप्त कर लेता है। सैकड़ो ब्रह्मा के काल तक भी ऐसा योगी नष्ट नहीं हो सकता। इस अभ्यास क्रम से योग की पूर्ण सिद्धि प्राप्त होती है। अनादि कर्मो के बीज नष्ट हो जाते हैं। इसी क्रम में समाधि प्राप्त होने लगती है।

प्राणायाम का अभ्यास बढ़ने पर समाधि प्राप्त होने लगती है। समाधि पर जब अधिकार प्राप्त होता है, तब योगी पूर्णतया शांत धैर्यवान एवं जीवन मुक्त हो जाता है। अभ्यास करने वाला योगी प्राण वायु को अपने वश में कर लेता है तब क्रिया शक्ति और कर्मठता बहुत बढ़ जाती है। शरीर में स्थित सभी चक्र विजित हो जाते हैं और साधक अनन्त ज्ञान शक्ति के स्त्रोत से सम्बन्धित हो जाता है

### प्राणायाम के अन्य भेद :

पूरक, कुम्भक, रेचक प्राणायाम पूर्ण प्रक्रिया है। विशिष्ट लाभ पाने के लिये, प्राणायाम के अन्य तरीके यहां वर्णित हैं। यह प्राणायाम विशिष्ट रोगों, क्लेशों, को दूर करने के लिये हैं। संसारयात्रा में उत्पन्न होने वाले रोगों की शान्ति भी आवश्यक है।

१. जिव्हा को पीछे लौटाकर तालुमूल में टिका दे, और नाक से श्वास ग्रहण करता रहे तो अनेक रोग शान्त हो जाते हैं। यह अभ्यास साधारण दिनचर्या निभाते हुये किया जा सकता है। धीरे-धीरे सिद्ध हो जायेगा। इस अभ्यास से, हठ योग की महत्वपूर्ण खेचरी मुद्रा सिद्ध करने में सहायक होती है।

२. कौवे की चोंच की तरह जीभ को होठों के बाहर लम्बी गोल करते हुये निकाले। श्वास इसी गोल जीभ से ले। सख्त गर्मी में शीतलता मिलेगी। यदि प्राण और अपान वायु को खींचकर मिला देने की प्रक्रिया भी करें, तो इस प्राणायाम द्वारा, शरीर का कोई भी रोग दूर किया जा सकता है। शारीरिक कष्टों से मुक्ति मिल जाती है। इस प्रकार रस युक्त वायु को पीकर, श्रम, जलन और ज्वर को तत्काल शान्त किया जा सकता है। जिव्हा को उल्टाकर, चन्द्रमा से टपकते हुये अमृत रस को ग्रहण करने का अभ्यास होने पर, एक महीने में सभी प्रकार के रोगों से मुक्ति हो जायेगी। मृत्यु तुल्य कष्ट देने वाले रोग एवं मृत्यु को निकट लाने वाले रोग भी शांत हो जाते है।

३. राजदंतों को अच्छी तरह दबा कर, कुन्डलिनी का ध्यान करते हुये श्वास लेने का अभ्यास जो योगी बना लेता है, उसे छः महीने से वाणी की सिद्धि हो जाती है। वाणी-सिद्धि का अर्थ है कि अपने विचार प्रभावशाली पद्धति में व्यक्त कर सके, वाणी मधुर गंभीर और वजनदार हो जाय। अब स्वर नाभिदेश से उत्पन्न होगें। कुंडलिनी को वाग्देवी अर्थात वाचा-शक्ति उत्पन्न करने वाली माना गया है। राजदंत सामने के ऊपर नीचे चार दांत है जो बाल्यावस्था में पहले निकलते हैं।

४. कौवे की चोंच की तरह होठों को बनाकर प्रातः सांय कुछ समय

तक वायु पीने का अभ्यास करे तो क्षय रोग शान्त हो जायेगा। वायु पीते समय कुंडलिनी पर ध्यान करे। होठों की बनी चोंच से वायु पीवे, वायु रेचन नाक से ही करे। साधारण व्यक्तियों के लिये तो सम्भव नहीं लेकिन जो एकान्त स्थान में साधना करता है, वह यदि कौवे की चोंच बनाकर दिन रात वायु पीने का अभ्यास बना ले तो शीघ्र ही दूर-दृष्टि, दूर-दर्शन एवं सूक्ष्म दृष्टि वाला हो जाता है।

५. दाँतो पर दाँत दबाकर, जिव्हा को पीछे लौटाकर, धीरे-धीरे श्वास लेने का अभ्यास जो कर लेता है, उसकी मेघा शक्ति बढ़ जाती है। शरीर में उत्पन्न होने वाले मृत्यु तुल्य कष्ट भी शांत हो जाते हैं। छः महिने के अभ्यास के पश्चात् योगी इस क्रिया में सिद्ध हो जाता है। इस सिद्धि से अधोगामी विचारों पर वश हो जाती है। अनुवयुक्त संस्कार नष्ट हो जाते हैं, रोगभय से मुक्त हो जाता है। यदि एक वर्ष तक अभ्यास करे तो भूत-पिशाचों पर भैरवी नामक शक्ति प्राप्त हो जाती है। अणिमा आदि सिद्धियां आने लगती है।

जिव्हा को उलट कर यदि थोड़ी देर भी श्वास (मुंह बंद रखते हुये, नाक से) ले सके तो स्वास्थ्य लाभ होता है। यदि किसी प्रकार जीभ को पीछे की तरफ दबाकर ध्यान करने का अभ्यास कर ले तो अखण्ड स्वास्थ्य प्राप्त हो जायेगा। इस प्रकार का अभ्यास जब सिद्ध हो जाता है, व्यक्ति कामदेव के समान सुन्दर शरीर वाला हो जाता है। भूख, प्यास, नींद और विस्मृति पर पूर्ण अधिकार हो जाता है। वासनायें परेशान नहीं करतीं।

इस प्रकार की कोई एक भी साधना करने वाला व्यक्ति बन्धन-मुक्त हो जाता है। पृथ्वी पर वह कहीं रहें, उसे मोह नहीं बांध सकता। पाप कर्मो में सकी रूचि न बन पायेगी न रह पायेगी। सिद्ध पुरूषों को स्वर्ग तुल्य सुख प्राप्त होते हैं। सुख उनके पीछे भागते हैं। व्यक्ति आनन्द मग्न रहता है और मुक्ति का अनुभव करता है। बन्धन पूर्ण-पुनर्जन्म उसे प्रभावित नहीं कर सकता।

## आसन

आसन अनेक हैं। चौरासी प्रकार के आसन प्रमुख हैं। प्रत्येक आसन में कुछ विशेषता है। आसानों के प्रभाव को समझकर अपनाना

चाहिये। प्रत्येक आसन का किसी अंग विशेष पर प्रभाव पड़ता है अपने ध्येय के अनुसार आसनों का चुनाव कर लेना चाहिये।

साधना के लिए उपयोगी चार आसनों का वर्णन करता हूं। बैठकर करने वाले आसनों में आसन तभी सिद्ध अथवा ठीक समझना चाहिये, - पांव और घुटने, पृथ्वी पर टिके रहें।

### १. सिद्ध आसन

गुदा-द्वार और जननेन्द्रिय के मध्य में सींवन हैं इसे योनिस्थान कहते है। दाहिनें अथवा बायें पैर की ऐड़ी से योनि-स्थान को दबा ले, दूसरे पैर की एड़ी जननेन्द्रिय के ऊपर पेडू में लगावे। दोनों पैर की उंगलियों को दूसरे पैर के बीच खींच ले या दबा ले। दृष्टि को आज्ञा चक्र में स्थिर करे। शरीर सीधा रहे निश्चल रहे, झूले नही। एकान्त शांत स्थान में शान्त चित्त और उद्वेगहीन होकर बैठे।

यह सिद्धासन, सिद्ध पुरूषों के लिये भी लाभदायी है। इस आसन के अभ्यास से साधना में शीध्र सफलता मिलती है। सिद्धासन का सदैव अभ्यास करना चाहिये। प्राणायाम-साधना में यह आसन विशेष लाभदायी है। इसके द्वारा संसार के द्वंद्वो से परे जाकर श्रेष्ठ गति प्राप्त होगी। इस आसन के समान रहस्यमय आसन अन्य नहीं है। इस आसन के अभ्यास से भी पापमयी गति रूकने लगती है अर्थात् पतन कारी कर्म और विचार संयमित होने लगते है।

### २. पद्मासन

दोनों पावों के तलवों को खीच कर आमने सामने की जांघ पर रख ले। ऐड़ी पेट में लग जाय। दोनों हाथों को नाभि के सामने मुड़े हुए पैरो पर टिकाकर सम्पुटित कर ले अर्थात् हथेलियों को ऊपर की ओर करके एक को दूसरे पर रख ले।

#### विशिष्ट क्रिया :

दृष्टि को नाक के अग्रभाग में स्थित करे। सामने के राजदंतों के पीछे जड़ में जीभ लगाये। ठोढ़ी को वक्षस्थल पर टिका दे। धीरे-धीरे

श्वास भरे। यथाशक्ति श्वास को रोके और शनैः शनैः निकाल दे। नाक और आंख बन्द करने की आवश्यकता नहीं है। रेचक बहुत धीरे-धीरे होना चाहिये। यह आसन अधिक अभ्यास करने पर सिद्ध होता है, लेकिन बहुत लाभप्रद है। धैर्यशाली और बुद्धिमान ही इस आसन का अधिकारी है। हठ एवं बल पूर्वक न करे और जब तक आराम से बैठ सके, तभी तक इस आसन में बैठे। थोड़ी देर में दोनो नासापुटों में श्वास का प्रवाह समान रूप से होने लगता है। सब प्रकार की साधनाओं में श्वास की यह सम- स्थिति उत्तम है। चित्त की अशांति मिटती है। संस्कारों पर अधिकार प्राप्त होता है। अवनति-कारक भाव संयमित हो जाते हैं।

### ३. पश्चिमोत्तान आसन

दोनों पैरों को आगे लम्बा कर दे। अंगूठे और एड़ी मिले रहें। दोनों हाथों से दोनों पैर या दोनों अंगूठे मजबूती से पकड़ ले। घुटनों पर सिर झुकाकर टिकायें।

यह आसन कुछ अभ्यास के पश्चात् आता है। मधुमेह (Diabetes), पीठ में दर्द, मंदाग्नि के दोष ठीक कर देता है। शरीर के तमाम अवसादों को हरण करता हुआ जठराग्नि को प्रदीप्त कर देता है। यदि इस श्रेष्ठ आसन का बुद्धिमान व्यक्ति प्रतिदिन अभ्यास करे तो शरीर के पिछले भागों में वायु का प्रभाव होता है और सुषुम्ना का द्वार शीघ्र खुलता है।

अभ्यास में लगे व्यक्ति को ही लाभ होता है। यदि नियमित अभ्यास न हो तो सिद्धि, सफलता, लाभ आदि नहीं प्राप्त होते। इस आसन में शरीर की वायु-शुद्धि अति शीघ्र होती है। शरीर में वायु संचार बढ़ने से अनेक कष्ट दूर होते हैं। बुद्धि प्रकाश-मय होती है। स्मरण शक्ति की अभिवृद्धि होती है।

आसनों को करते समय जप या ध्यान करते रहने से पाप वृत्तियां शीघ्र दूर हो जाती हैं। बुरी आदतें छूट जाती हैं।

### स्वस्तिकासन-सुखासन

दोनों पैरों को समेटकर एक पांव की उंगलियों को दूसरे पांव के घुटने के बीच फंसा दे। शरीर सीधा हो। अनेक प्रकार के प्राणायाम इस आसन में किये जा सकते हैं। इस आसान में साधक अधिक समय तक बैठ सकता है। यह आसन भी रहस्यमय कहा गया है, क्योंकि इस का प्रभाव चित्त पर अधिक होता है।

### विशिष्ट क्रिया

इस आसन के साथ प्राणायाम करते समय अधोभाग में स्थित इन्द्रियों को ऊपर खीचें। इसे मूल-बंध कहते है। पूरक करते समय मूल बंध लगा ले। प्राणायाम अपनी गति पर चलता रहे अर्थात् पूरक कुम्भक रेचक क्रमशः, यथाशक्ति होते रहें और ध्यान को मूलाधार में योनिस्थान में लगावे। इससे वासनायें समाप्त होने लगती हैं। ध्यान करे कि ब्रह्मयोनि में अग्निशिखा के समान सूक्ष्म चैतन्य शक्ति को प्रतीक, श्रेष्ठ, परम, कला-सम्पन्न कुंडलिनी-शक्ति स्थित है। इसमें करोड़ों सूर्य का तेज और करोड़ो चंद्रमाओं की शीतलता है। इस कुंडलिनी शक्ति को आत्मा का स्वरूप मानकर ध्यान करे। ब्रह्म-मार्ग अर्थात् सुषुम्ना से होकर त्रिकूट (मूलाधार, अनांहत ओर आज्ञाचक्र) को पार पर कुंडलिनी ऊपर जाती है और श्वेत तथा लाल रंग की तेजो मय अमृतमयी धारा को पीने लगती है। उसका विश्राम स्थान अमृत है जो सहस्त्रार में चन्द्रमा का साथी है। यह परमानन्द स्वरूपिणी है। यह कुंडलिनी शक्ति दिव्य अमृत पीकर शांत हो जाती है। उसी रस को पीने के लिये इसे योग-साधना द्वारा बार बार ऊपर ले जाया जाता है। अन्य कोई मार्ग अभी तक ज्ञात नहीं है। इस कुंडलिनी शक्ति को बार-बार अमृत पिलाने के कारण शरीर में ही स्थित कालाग्नि अर्थात् विनाशक तत्व शांत जो ज़ाते हैं। तंत्र शास्त्र की यही चरम उपलब्धि है।

### योनिमुद्रा

इस ग्रंथ में योनिमुद्रा के महत्व का विशद् वर्णन किया गया है। किसी आसन में बैठ जायं, दोनो अंगूठो से दोनों कान के छेदों को बन्द करे। दोनों आंखों को दोनों तर्जनियों से बन्द करे, दोनों नासापुटों को

दोनों मध्यमा उंगलियों से दबा ले, अनामिका और कनिष्ठिका उंगलियों से दोनों होठों को ऊपर नीचे से दबा ले। श्वास चाहे तो नाक से ले अथवा काकी मुद्रा से खीचे। यथाशक्ति कुम्भक करे। वायु का रेचन बहुत धीरे-धीरे करे।

योनिमुद्रा रहस्यमय है। इसको सिद्ध करना आवश्यक है। कोई योग-सिद्धि ऐसी नहीं जो इसके द्वारा प्राप्त न हो जाय। इस के साथ मूलबंध करने से अधिक लाभ होता है। मंत्र चाहे दूषित हो, छिन्न हो, कीलित हो, स्तंभित अथवा दग्ध हो, शिखाहीन हो अथवा मलिन एवं तिरष्कृत हो, वे सभी सिद्ध हो जायेगें। व्यक्ति चाहे मोह में पड़ा हो अथवा भ्रमपूर्ण हो, एक एक सप्ताह तक मूर्छित रहते वाला हो, मंदबुद्धि हो, वृद्ध हो, प्रौढ़ हो अथवा नवयुवक हो, यह मुद्रा सबके लिये लाभदायी है। ऐसा व्यक्ति जो विरोधी भावों में फंस गया हो, निर्वीर्य हो गया हो, सत्वहीन हो चुका हो और चित्त को सैकड़ो धाराओं एवं भ्रान्तियों में विभाजित हो गया हो–अर्थात् दिशाहीन हो, वह भी इस योनिमुद्रा से लाभ उठा सकता है। शुभ अथवा अशुभ चाहे जैसा मंत्र जप हो, योनिमुद्रा के अभ्यास से सिद्ध हो जाता है। विधान के अनुसार अभ्यास करने पर यह योनिमुद्रा सभी सिद्धियों मोक्ष और ऐश्वर्य को देने वाली है।

इस मुद्रा को बहुत सूझ बूझ के साथ करना चाहिये। किसी शिक्षक से विधिपूर्वक सीखे तो अधिक लाभदायी है। इसका अभ्यास आजीवन करता रहे। इस मुद्रा साधना द्वारा व्यक्ति सभी प्रकार की साधानाओं का अधिकारी बन जाता है। इसका अभ्यास करने वाला पापमय वृत्तियों से छूट जाता है, चाहे उसने ब्रह्म हत्या अथवा गुरु हत्या की हो, सुरापन करने वाला हो, चोर हो या महा व्यभिचारी हो। जो मोक्ष के अभिलाषी हैं, उन्हें मुद्रा का अभ्यास नित्य करना चाहिये। योनि मुद्रा रहस्यमयी है। तंत्र शास्त्रो में इसे बहुत महत्व किया गया है।

### अभ्यास योग

इस संसार के सब लाभ एवं योग्यतायें अभ्यास पर आधारित हैं। सफलता अभ्यास से मिलती है, अभ्यास से योग सिद्ध होता है, मंत्र सिद्धि अभ्यास से होती है और प्राणों पर अधिकार अभ्यास से होता है। अन्य

कोई राह नहीं है। व्यक्ति अपने मृत्यु के समय को अभ्यास के द्वारा टाल सकता है, मृत्युजयी अर्थात् इच्छा-मृत्यु प्राप्त करने वाला हो सकता है। वाणी-सिद्धि, इच्छानुसार गमन, आदि योग-सिद्धियां अभ्यास से ही प्राप्त होती हैं। इन्हीं विभूतियों के कारण अभ्यास को भी योग की संज्ञा दी गई है।

### दस मुद्रायें अथवा बंध

अब उन मुद्राओं का वर्णन करता हूं जो योग साधना में महत्वपूर्ण हैं। अन्य मुद्रायें भी हैं, लेकिन उन्हे महत्वपूर्ण नहीं माना गया है। मुद्रायें रहस्यमयी कही गई हैं, क्योंकि साधक के शरीर और चित्त पर इनके प्रभाव की प्रक्रिया पूर्णतया समझाना असम्भव है। इनके अभ्यास से, कुंडलिनी शक्ति शीघ्र जागृत होती है और सभी चक्रों (कमलों) का भेदन हो जाता है। इस कुंडलिनी शक्ति (माहेश्वरी शक्ति) को भली भांति समझ लेना चाहिये। यह सुषुम्ना के मुख पर सोई हुई है। इसका सम्यक् वर्णन इस ग्रंथ में आगे किया गया है। महामुद्रा, महाबंध, महावेध, खेचरी, जालंधर-बंध, मूलबंध, विपरीत करणी, उड्डयान बंध वज्रौली और शक्ति चालन नामक दस मुद्रायें उत्तम हैं।

### महामुद्रा

यह तंत्रशास्त्र में लाभदायी क्रिया है। कपिल आदि सिद्धों ने इस मुद्रा का बड़ा महत्व बताया है। दाँये पैर की ऐड़ी को गुदा और मेढ्र-मूल (लिंगमूल) के बीच दबा ले। बायाँ पैर लम्बा फैलादे। दोनों हाथों से फैले हुये पांव को पकड़ ले, ठोढ़ी को हृदयदेश में दबा दे। शरीर के नव द्वारों को भीतर खीचनें का विचार करे अर्थात् मन को अन्तरमुखी करे। श्वास का पूरक, कुम्भक रेचक धीरे धीरे करे। थोड़ी देर, बांये पैर से अभ्यास करने के बाद बायें पैर से अभ्यास करे। थोड़े समय में दोनों नाड़ियां (इड़ा और पिंगला) सम हो जाती है अर्थात् दोनों नासपुटों से वायु समान रूप से चलने लगती है। इस अवस्था में चित्त शान्त हो जाता है। मंद बुद्धि मंद भाग्य साधक वर्ग को भी इस मुद्रा के कारण, साधना में गति मिलती है। योगाभ्यास काल में दोनों नासपुटों से सम-वायु चालन लाभदायी है।

इस क्रिया से शरीर का नाड़ी-जाल शुद्ध होने लगता है। नाड़ियों में प्रवाह-शक्ति बढ़ जाती है। महामुद्रा से ब्रह्मचार्य पालन में सहायता मिलती है। पातकीय संस्कारों का विनाश करने एवं कलुषित वृत्तियों की नष्ट करने में सहायता होती है। कुंडलिनी के लिए आवश्यक उष्णता उत्पन्न होती है ताकि चल पड़े, अर्थात् अपने परम-मार्ग ब्रह्मरंध्र की ओर अग्रसर हो। शरीर मलरहित शुद्ध कांतिमय हो जाता है। बुढ़ापे और मृत्यु के कष्ट नहीं होते। इच्छित साधनाओं की प्राप्ति होती है, सुख मिलता है, इन्द्रियां शान्त होती है।

अभ्यासरत योगी को ही कुछ प्राप्त होता है। यह इतनी लाभदायी मुद्रा है कि पंच महाभूतों पर अधिकार के बाद भी योगी इसका अभ्यास करता है।

### महाबंध

एक पांव फैलाये रहे, दूसरे की ऐड़ी समेटकर फैले पांव की जांघ पर रख ले। प्राणायाम की आवश्यता नहीं है। श्वास धीरे-धीरे चलावे। ठोढ़ी दबाकर हृदय पर लगा ले। गुदा और लिंग स्थानों को ऊप्र खीचें अर्थात् मूलबंध लगावे। इस क्रिया से अपान-वायु खिचंती है और प्राण वायु से मिलती है। पांव बदल-कर दोनों पांव से अभ्यास करे। इससे नाड़ी जाल शुद्ध और रस-प्रवाह उर्ध्वगामी हो जाता है। कुछ अभ्यास के पश्चात् वायु सुषुम्ना में प्रवेश करने लगती है। शरीर पुष्ट और अस्थिपंजर दृढ़ होता है। लगन के साथ इस बंध का अभ्यास करे।

### महाबेध

पांवो और ठोढ़ी की स्थिति महामुद्रा की तरह होती है। पेट में वायु भरकर पेट को आगे पीछे चलावे। इस प्रकार दवाब पड़ने पर सुषुम्ना कुछ समय बाद खुलने लगती है, उसकी गांठे खुल जाती हैं। वायु पर अधिकार प्राप्त होता है। वायु के उपयोग पर ही जीवन और मरण की क्रियायें आधारित है। अभ्यास से चक्रों के देवता कम्पित होने लगते हैं अर्थात् देवताओं के आसन डोल जाते हैं। ऐसे समय में कुंडलिनी महाशक्ति कैलासगामिनी हो जाती है जहां शिव से अर्थात् कल्याण से शक्ति का मिलन हो जाता है। महामुद्रा, महाबंध और महाबेध तीनों

का इसी क्रम से अभ्यास करना चाहिये। एक अभ्यास लाभदायी नहीं होता। तीनों क्रियायें क्रमशः एक ही समय में होनी चाहिये।

प्राणायाम के समान चारों कालों में इन तीन मुद्राओं का भी अभ्यास करे। अधिक समय नहीं लगता, लाभ अधिक होता है। छः महिनों तक उचित अभ्यास करने पर मृत्यु की तरफ ले जाने वाली धाराओं पर अधिकार प्राप्त हो जाता है। सिद्ध पुरूष इन क्रियाओं का महत्व जानते हैं और निरतंर करते रहते हैं।

## खेचरी मुद्रा

इसका अभ्यास लगन से करना चाहिये। प्राणायाम के वर्णन में जीभ को पीछे लौटाकर तालुमूल में लगाने की क्रिया, इस मुद्रा का प्रारम्भिक अभ्यास है। किसी एक आसन में बैठकर, दृष्टि को भ्रूमध्य अथवा आज्ञाचक्र में स्थित करे अर्थात् आंखे मूंदकर ध्यान करे मानों आखों से आज्ञाचक्र में देख रहा हो। साधक का चित्त शांत हो, स्थान एकान्त हो। जिव्हा को अभ्यास द्वारा लंबिका के पीछे तालुमूल के छेद में प्रविष्ट करे। यही सुधाकूप है जिसमें जिह्वा का अधिकाधिक प्रवेश कराता जाय जब तक छिद्र के अन्तिम सिरे तक जीभ न पहुंच जाय। मक्खन लगाकर उंगलियों से दोहन करने से जिह्वा शीघ्र लम्बी हो जाती है। जीभ के नीचे डोरी काटने की जरूरत नहीं, यद्यपि अन्य ग्रंथो में यह डोरी काटने की क्रिया वर्णित है।

इस मुद्रा में योगी अमृतपान करने लगता है। जीवनदायी रस जो व्यर्थ जाता है उसका उपयोग होने लगता है। पोषक रसों को अमृत कहा गया है।

हठयोग के षटकर्मों में खेचरी को सर्वाधिक लाभदायी बताया गया है। जिसकी खेचरी सिद्ध हो गई, वह योग-मार्ग में वेगपूर्वक बढ़ता है। शरीर पूर्णतया शुद्ध हो जाता है। इस मुद्रा का अभ्यास यदि प्रतिदिन एक क्षण के लिए भी किया जाय तो दिव्य शरीर प्राप्त होता है। संस्कारों की शुद्धि होती है। इस जीवन में भोगों को दिव्यता के साथ भोगता हुआ योगी दिव्यकुल में जन्म पाता है। इस मुद्रा में स्थित होकर सौ वर्षो को एक क्षण के समान योगी बिता देते हैं।

**यह क्रिया मुख्यतः हठयोग की हैं। आलस्यहीन साधना अपेक्षित है। यह मुद्रा सुरपूजित कही गई है।**

### जालंधर-बंध

किसी आसन में बैठकर ठोढ़ी को हृदय में दबाकर टिका दे। पद्मासन में अथवा सिद्धासन में बैठकर अभ्यास अधिक लाभदायी है। इस बंध का अभ्यास करने से योनिमुद्रा भी शीघ्र सिद्ध हो जाती है। इस बंध के साथ, योनिमुद्रा और मूलबंध का अभ्यास आसानी से जोड़ा जा सकता है।

सहस्त्रार से टपकने वाले अमृत अर्थात् चन्द्ररस का पूर्ण उपयोग हो जाता है। शरीर को लाभ होता है। अन्यथा नाभिस्थान में स्थित अंग अग्नि इस रस को जलाती रहती है। इस बंध के द्वारा अमृत रस को शरीर के लाभहेतु उपयोग करने पर असुरों के समान शक्ति प्राप्त होती है। व्यक्ति संसार में अनेक सुख भोग कर सकता है। योगियों के लिए यह बंध बहुत लाभदायी माना गया है।

इस बंध का प्राणायाम के साथ अभ्यास करने पर पद्मासन में बैठा हुआ योगी आकाश और वायु तत्वों को शीघ्र जीत लेता है। पृथ्वी त्याग कर ऊपर उठ सकता है। शान्त एकान्त स्थान में इसका अभ्यास करना चाहिये।

### विपरीत-करणी ।शीर्षासन।

ललाट के शिरोभाग को जमीन मे लगावे। दोनों हाथों का गुंफन करके कपाल को सहारा देते हुये दोनों को जमीन पर टिकावे। मुलायम गद्दी अथवा कपड़े को लपेटकर ललाट के नीचे रख लें, नहीं तो दाग और गाठें बन जायेगीं। दोनों पांव को सीधा आकाश में उठा दे। आरम्भिक अवस्था में दीवार आदि के सहारे अभ्यास करें। शीर्षासान के पश्चात् थोड़ी देर लेटना चाहिये। शवासन का अभ्यास अधिक लाभदायी है।

इस क्रिया में हठ नहीं करना चाहिये। किसी अवस्था में अधिकता न करें और आंखो को यथासम्भव बन्द रखें।

शनैः शनैः अभ्यास बढ़ाते हुये यदि साधक ३ घंटे तक शीर्षासन

करने लगे तो मृत्युकारक तत्वों को पूर्णतया बस में कर लेगा। सहस्त्रार से झरने वाले अमृत रसों का पूर्ण लाभ शरीर को इस क्रिया से प्राप्त होता है। व्यक्ति सिद्धपुरूष हो जायेगा।

### उड्डयान बंध

पद्मासन में अथवा आधे खड़े होकर श्वास को ठेलकर बाहर निकाल दे। यथासम्भव पेट में वायु न रहे। नाभि-क्षेत्र को पीछे खींचकर पीठ में लगाने का अभ्यास करे। पेट पीछे खींचकर रोके रहे जबतक ऊबे नहीं। थकने पर पेट ढीला करे और सीधा खड़ा हो जाये। यदि आधे खड़े आसन में यह बंध कर रहे है, और बैठे हैं तो आराम कर ले। दो-चार श्वासं ले। चित्त शांत करके फिर अभ्यास करे। एक समय में तीन बार बंध लगावें अधिक नहीं। इसका अभ्यास ठीक होने पर पेट को आगे पीछे धौकनी की तरह चलावें। आगे चलकर नवली निकाल सकते हैं और नवली-चालन कर सकते हैं।

इस आसन का चारों कालों में अभ्यास कर सकते हैं। ६ माह के अभ्यास से मृत्यु कारक प्रभावों को दूर कर सकते हैं। शरीर में वायु शुद्ध होती है, जठराग्नि प्रज्वलित होती है, रसों की वृद्धि होने लगती है और अस्थिपंजर दृढ़ होता है। यदि रोग है तो दूर होने लगते हैं। एकान्त शान्त स्थान में अभ्यास करे। पसीना आवे तो पोंछ दे या मालिश कर दे। शरीर को सूखने न दे। पसीने को शरीर पर सुखाने से धातुयें नष्ट होती है।

### वज्रौली

वज्रौली क्रिया का महत्व काम वासना पर अधिकार एवं वीर्य रक्षण के लिये है। यह हठयोग के षट्‌ कर्मो में से एक है और शरीर के लिये लाभदायक है। गृहस्थ भी इसका अभ्यास कर सकते हैं और छः मास के अभ्यास से इसमें सिद्धि प्राप्त कर सकते हैं। इस क्रिया में मूत्र नली में कथेटर डालना पड़ता है। एक साथ पूरा कैथेटर न डालें। एक या दो अंगुल कैथेटर रोज चढ़ावें और प्रतिदिन आगे आगे बढ़ाते जायें। इस क्रिया का अभ्यास आरम्भ करने के पहले नवली-चालन और मूलबंध सिद्ध होने से पेट प्रत्येक योगिक क्रिया के उपयुक्त बन जाता है। जब

मूत्राशय तक कैथेटर बिना कष्ट जाने लगे तब मूत्र बंध के माध्यम से नली द्वारा पानी ऊपर खीचनें का प्रयास करे। नवली क्रिया से पानी आदि शीघ्र खींच सकते है। पानी आदि को २४ मिनट तक रोके और निकाल दे। आरम्भ में कैथेटर साधारण मोटा बाद में अधिक मोटा कर देना चाहिये। कैथेटर और लिक्विड पैराफीन आधे घंटे तक उबालें और पूरा ध्यान रखें कि तौलिया हाथ, पानी एवं बर्तनों के कारण लिंग नाल में कीटाणु न जाने पावें। पानी खीचनें का अभ्यास जब हो जाये तो मट्ठा तथा दूध खीचें तत्पश्चात् घी खीचें। अन्त में व्यक्ति पारा खीचनें का अभ्यास कर सकता है। यह चरम सीमा है।

हमारे जीवन में वीर्यरक्षा का बड़ा महत्व है। ज्यादातर लोग वीर्य के कमजोरी के कारण ही आलसी, अनमने, अनुत्साही होते हैं। कोई काम करने का जोश नहीं रहता। बिन्दु धारण जीवन है, बिन्दु नाश मरण है। विन्दु पात से भय, अपराध भाव अथवा किसी प्रकार की कुंठा नहीं उत्पन्न होनी चाहिये। यदि रक्षा हो सके तो लाभ है। जितनी वीर्य रक्षा होगी, उतना ही जीवन में संसारिक और पारमार्थिक लाभ होगा। काम करने के घंटे बढ़ जायेगें, थकान नहीं आवेगी। जैसे क्रियाओं में हठ नहीं की जाती, उसी प्रकार वीर्य रक्षण जबरदस्ती नहीं होता। ब्रह्मचर्य पालन के लिए शारीरिक और मानसिक अवस्था तैयार करनी पड़ती है। व्यर्थ बातचीत अधिक लोगों में व्यर्थ मिलना घूमना आदि रोकना पड़ता है। सिद्धांत ग्रंथो का अध्ययन प्रतिदिन करना आवश्यक हैं यौगिक क्रियायें करना भी उतना ही आवश्यक है। प्राणायाम शीर्षासन और वज्रौली ब्रह्मचर्य के लिए आवश्यक त्रिकूट है।

शरीर में स्थित बिन्दु सृजन-शक्ति का प्रतीक है। बिन्दु का सम्बन्ध सूर्यमंडल से है जो मूलाधार में स्थित है। जठराग्नि पर बिन्दु का प्रभाव पड़ता है। शरीर की कांति से भी वीर्य का सम्बन्ध है। सूर्यमंडल, शक्ति का स्थान है और चन्द्रमंडल शिव का। कुंडलिनी शक्ति महामाया की प्रतिनिधि है। शिव और शक्ति के मिलन से परम कल्याण होता है। बिन्दु की क्रिया से ही जीवन वर्धन और संकोचन अर्थात् निर्माण, विकास और विनाश की लीला होती है। योगी को अपना ब्रह्मचर्य सिद्ध कर लेने पर साधना में बड़ी गति मिलती है। बिन्दु नाश से साधना की गति

मंद होती है और कुछ समय पश्चात् एकदम रूक जाती है। बिन्दु की पूर्ण रक्षा करने से कोई सफलता पहुंच के बाहर नहीं रहती। इसकी महिमा का ज्ञान साधना करने वाले ही अच्छी तरह समझ सकते हैं। शरीर में सुख और दुःखकारी भावों का उदय बिन्दु क्षय और रक्षण पर आधारित है।

जब बज्रौली का अभ्यास करे तो नमक, मिर्च, मसाले आदि त्याग दे, नहीं तो मूत्र नली में जलन होगी। क्रिया की सिद्धि के पश्चात् यह बन्धन नहीं रहेगा। पेशाब करते समय रोक रोक कर मूत्र त्याग करें। बार-बार ऊपर खीचे मानों वापस थैली में भर रहे हों। यदि पेशाब में जलन जान पड़े तो खड़े होकर मूत्र त्यागे और तरल पदार्थ अधिक पीयें, जिनसे पेशाब अधिक बनता हो।

संसार में अधिकतर व्यक्ति अज्ञान में पड़े हुए जीवन बिता देते हैं और कर्मठता एवं बौद्धिक योग्यता से केवल स्थूल लाभ उठाते हैं। यदि चेतना-स्तर एवं शरीर की साधना सफल व्यक्ति भी करे तो उनका विकास होगा। सबके लाभ हेतु जो साधनाऐं योग्य व्यक्तियों के अनुभव पर आधारित हैं उन्ही का अभ्यास योगी पुरूष करता है।

अभ्यास से ही सिद्धि प्राप्त होती है। अभ्यास का और सिद्धियों को प्राप्त करने का अधिकार भोगमय संसार में रहने वालों को भी है। मुक्ति प्राप्त करने का भी अधिकार सबको है लेकिन सभी प्रकार के लाभों को प्राप्त करने के लिये साधना करना आवश्यक है। पृथ्वी पर कहीं पर रहने वाले हों सभी सिद्ध हो सकते हैं। प्रारब्ध को भोगते हुये भी योग साधना द्वारा सब सिद्धियां प्राप्त हो सकती हैं, इसमें कोई संदेह नहीं है। महान सुख देने वाली साधनायें सम्यक् रूप से करनी चाहिये।

कुछ पाश्चात्य डाक्टरों का मत है कि वीर्य धनीभूत प्रोटिन (Concentrated high protein) मात्र है जिसका रक्षण अनेक शरीर दोष उत्पन्न करता है। वीर्य खर्च करते रहना लाभदायी है। इसके रक्षण को अधिक महत्व देना अप्राकृतिक और हानिकारक है। यह विचार भ्रामक है। वीर्य शक्ति है। शक्ति का उपयोग हम संभोग में करें तो क्षणिक सुख-लाभ होता है और वह सुख भी ऐसा जो अपनी मानसिक व्यवस्था पर आधारित होता है। अपनी यौन शक्ति को हम अन्य लाभदायी

विकासात्मा क्रियायों में लगा सकते हैं।

## सहजोली और अमरौली

यह दोनों वज्रौली के भेद हैं। अनका उद्देश्य भी बिन्दु रक्षण ही है। यदि अचानक बिन्दु-चालन हो जाय अथवा वासना जागे तो इड़ा और पिंगला को अर्थात् दोनों नासापुटों को बराबर चला ले, इससे वीर्यक्षरण रूक जायेगा। अमरौली में वज्रौली के समान ही मूत्रनाली का शोधन करना होता है। कैथेटर डालकर मूत्र नली में धीरे-धीरे हवा फूँकी जाती है।

सहजोली रहस्यपूर्ण क्रिया है। इस साधारण क्रिया से अनेक लाभ होते हैं। इसकी साधना अत्यन्त सरल है। प्रयत्न पूर्वक इसे सिद्ध करना चहिये। मूत्र रोक रोक कर त्याग करना चाहिये। सर्वदा मूत्र त्याग करते समय वायु को वेग पूर्वक मूत्र द्वार से ऊपर खीचंने का अभ्यास करें तो बिन्दु रोकने की शक्ति प्राप्त होती है। ऐसा मत है कि सौ स्त्रियो के साथ संभोग करने पर भी बिन्दुपात नहीं होता। बिन्दु रूपी महारत्न को सिद्ध करने पर इस पृथ्वी पर क्या सिद्ध नहीं हो सकता।

भगवान शंकर कहते हैं, बिन्दु धारण से ईश्वरत्व प्राप्त होता है जिसके लिये मुझे साधना करनी पड़ती है। मुझे जो ईश्वरत्व प्राप्त हुआ है वह बिन्दुधारण के कारण ही है।

## शक्ति चालन

मूलाधार कमल में कुंडलिनी सोयी हुई है। उसका चालन इस क्रिया द्वारा करना चाहिये। अपान वायु को रोकर बलपूर्वक ऊपर खीचे। मुक्तासान में स्थित होकर यह क्रिया करें। यही शक्ति चालान क्रिया है। शक्ति चालन क्रिया का अभ्यास प्रतिदिन करे तो आयु में वृद्धि होती है और रोगनाश होता है। कुंडलिनी, जो सर्पिणी-रूपी कही गई है, वह निंद्रा त्याग कर स्वयं ऊपर जाने लगती है। सिद्धि चाहने वाले योगी को शक्ति चालन का नित्य अभ्यास करना चाहिये। जो शक्ति चालन का अभ्यास नित्य करता है, उसका शरीर सुन्दर हो जाता है। काया-सिद्ध होती है और अणिमा आदि ऐश्वर्य प्राप्त होने लगते हैं। क्रिया को ठीक समझकर प्रतिदिन दो मुहूर्त तक जो विधिपूर्वक अभ्यास करता है, उसे

मृत्युभय नहीं रहता।

यह दस मुद्रायें हैं। इनमें एक मुद्रा का भी अभ्यास करने पर भी सभी प्रकार की इच्छित सिद्धियां प्राप्त हो जाती हैं। स्त्रियां भी इनका अभ्यास कर सकती हैं।

### साधना के विघ्न एवं सहायक

देवी पार्वती ने प्रश्न किया कि भगवन् उन विघ्नों का वर्णन कीजिये जो परमार्थ की राह में साधक के सामने आते हैं।

भगवान शंकर ने उत्तर दिया—'हे देवी, सुनो।' मुक्ति पथ पर चलने वाले मनुष्यों के सामने संसार के भोगो में राग ही परमबन्धन है।

नारी (नारी के लिए पुरूष) शैया, भोजन, आसन, वस्त्र, स्त्री-सुख, चुम्बन, पान-पीने की अनेक वस्तुयें, राज्य, ऐश्वर्य, शौर्य (शरीर-बल-अभिमान) एवं अनेक विभूतियां, सोना, चांदी, तांबा, रत्न, गोधन, पांडित्य, वेद, शास्त्र, नृत्य, गीत, उत्तम अलंकार तथा चिन्ह, वंशी, वीणा, मृदंग, हाथी घोड़े, वाहन, पत्नी, सन्तान आदि विघ्न उत्पन्न करते हैं।

भोग रूपी विघ्नों के अतिरिक्त धार्मिककृत्य जो विघ्नकारी होते है उन्हें भी जानना चाहिये। स्नान, पूजा, अतिथि सेवा, होम, अग्निक्षेत्र, सुख, प्रसन्नता, व्रत, उपासना, नियम, मौन, इन्द्रिय, निग्रह, अध्ययन्न, मंत्र, दान, चतुर्दिक ख्याति, वापी, कूप, तड़ाग, महल, बाग बगीचा, काव्य, कलायें, यक्ष, चंद्रायण, कृच्छ—चंद्रायण, तीर्थ आदि विषय भी बाधक हो जाते हैं। यह सब पुण्य कार्य है, लेकिन सचेत रहना चाहिये कि ये साधना में बाधक न हों।

अब वह राह बताता हूं कि उन्नति के मार्ग में बाधाएं न आयें।

गोमुख आदि आसन का अभ्यास तथा धौति, प्रक्षालन आदि क्रियायें करें। नाड़ी-संचार-विज्ञान, प्रत्याहार और इन्द्रिय-निरोध को जानना चाहिये। नवली-चालान और वज्रौली करे। नाड़ियों के कर्म अर्थात प्राणायाम करे। मूत्रछिद्र से खीचें हुये रस को चौबिस मिनट तक रोके फिर बाहर निकाल दे। यह कालसमाधि है।

साधु पुरूषो का संग और दुर्जनों से संकोच का व्यवहार करना चाहिये। प्रत्येक श्वास के साथ अपने लक्ष्य का ध्यान रखें। एक क्षण

के लिए भी जीवन के लक्ष्य को भूले नहीं। ऐसा मनन करते रहना चाहिये कि वह ब्रह्म ही सब रूपों में स्थित है, परन्तु ब्रह्म का कोई रूप नहीं है। इस प्रकार मनन करते-करते जब इस पिण्ड रूपी शरीर का मान नहीं रह जाता तब ब्रह्मैक्य हो जाता है और चित्त पूर्णतया शान्त हो जाता है।

सभी विघ्न, नाना रूपों एवं भावनाओं में विद्यमान रहते हैं। सत्य का ज्ञान ही योग-सिद्धि है।

### योग के स्वरूप भेद

मंत्र योग, हठयोग, लययोग, और राजयोग जिसमें राजाधिराज योग भी है। यही चार मुख्य योग हैं।

### साधक अधिकारी भेद

गुरु को अधिकारी भेद भली भांति समझ लेना चाहिये।

साधक चार प्रकार के होते हैं। मृदु, मध्यम, अधिमात्रिक और अधिमात्रम्। वैयक्तिक गुणों पर अधिकारी भेद आधारित होते है। अधिमात्रम् साधक सर्वश्रेष्ठ है और संसार सागर को लाघंने में पूर्णतया समर्थ हैं।

### १. मृदु साधक

मन्द-उत्साही, मूढ़ भाव वाले, मोह करने वाले, हठी, व्याधियों से जिनका जीवन भरा है, श्रेष्ठ पुरूषों के निन्दक, लोभी, पाप-रत-मति, बहुत भोजन करने वाले, स्त्रीलुब्ध (मन को स्त्रियों में आश्रित करने वाला) चपल कातर, रोगी, पराधीन, अति निष्ठुर, मन्द आचरण वाले, मन्द वीर्य (आलसी) यह मृदु साधक होते है। यदि परम प्रयत्न के साथ यह लोग साधना करे तो १२ वर्षो में योग-सिद्धि प्राप्त करेगें। ये केवल मंत्रयोग के अधिकारी होते हैं।

### २. मध्यम साधक

समत्व बुद्धि वाले, क्षमाशील, पुण्याकांक्षी, प्रियभाषी, समस्त कालों में सामान्य भाव, संशय रहित व्यक्ति मध्यम साधक हैं। ये लय-योग के अधिकारी हैं। गुरु को चाहिये कि साधक के गुण भलीभांति समझ

लें, तभी लय-योग की शिक्षा दें।

### ३. अधिमात्रिक साधक

स्थिर बुद्धि, लग्नशील, स्वाधीन (रोटी कमाने-परिवार एवं संसारिक बोझों से मुक्त) वीर्यवान, शूर, स्थिर आयुवाला, (परिपक्व आयु), श्रद्धावान्, गुरुचरणों का पूजक, धर्यवान हो, तो अधिमात्रिक साधक है। उसे हठ योग की दीक्षा सांगोपांग देनी चाहिये।

### ४. अधिमात्रम् साधक

सभी प्रकार की योग साधनाओं के ये पूर्ण अधिकारी होते हैं। महान पौरूषवाला, उत्साही, मन की गतियों को जानने वाला, शौर्यवान्, शास्त्रज्ञानी, अभ्यासशील, भेद-बुद्धि रहित, आकुलता-हीन, नवयौवन सम्पन्न, मिताहारी, जितेन्द्रिय, निर्भय, पवित्र, दक्ष, दाता, सभी लोगो को सहारा देने वाला, विकारहीन, स्थिर-बुद्धि, बुद्धिमान, यथार्थ इच्छा वाला, (जो अपनी क्रियाओं की बाबत डींग न मारता हो) प्रिय भाषी, शास्त्रों में विश्वासी, देवता एवं श्रेष्ठ जनों के प्रति आदर भाव रखने वाला तथा जन साधारण में अनुरक्ति न रखता हो ओर जिसके शरीर में कोई महान व्याधि न हो, ऐसा साधक अधिमात्रतम कहा गया है अर्थात् योग का सर्वश्रेष्ठ अधिकारी माना गया है। सब प्रकार के योगों की शिक्षा वह ले सकता है ऐसे गुणवाले व्यक्ति के मिलने पर अन्य किसी बात का विचार किये विना योग की सम्पूर्ण शिक्षा देनी चाहिये।

राजयोग अर्थात् आष्टांग योग, जिसकी व्याख्या महर्षि पतंजलि ने की है, उसके साधरण रूप से सभी अधिकारी हैं। आयु, लिंग, देश, जाति के भेद बाधक नहीं हैं। यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान और समाधि, यह राजयोग के आठ अंग है।

### प्रतीकोपासना अर्थात् छाया-पुरूष-सिद्धि

जब धूप भलीभांति तप रही हो, अपनी छाया में ही छाया-पुरूष अर्थात् ईश्वर को, दोनों नेत्रों को अच्छी तरह खोल कर देखे। कुछ समय वाद अपनी उसी छाया को आकाश रूपी आंगन में कल्पना द्वारा देखे। जब अपनी छाया आकाश में दिखाई पड़ने लगे तो समझ ले कि वह

छाया पुरूष ईश्वर है।

शुभ मुहूर्त में जब आकाश स्वच्छ हो सूर्य यौवनावस्था में हो अपना चित्त शांत हो, एकान्त मैदान में अथवा नदी के किनारे अपनी छाया के कंठ अथवा सिर पर त्राटक करे। त्राटक जब स्थिर हो जाये आकाश में देखे। छाया पुरूष के दर्शन आकाश रूपी आंगन में शीघ्र होने लगेगें। भविष्य में होने वाली घटनाओं का आभास मिलने लगेगा।

छाया पुरूष की इस उपासना को प्रतीकोपासना कहते हैं। यह साधना दृष्ट और अदृष्ट अनेकों प्रकार के फल देने वाली है। छाया दर्शन पवित्रता उत्पन्न करता है। इसमें कोई शंका नहीं है। प्रतिदिन अभ्यास करने वाले की आयु बढ़ जाती है और विनाशकारी तत्व नहीं पनपते। आकाश रूपी आंगन में जब अपना प्रतीक (छाया) पूर्ण-रूपेण प्रत्यक्ष होने लगे और साथ में यदि मंत्र जप का अभ्यास किया जाय तब साधक वायु तत्व पर विजय प्राप्त कर लेता है, इच्छा-विचरण सिद्ध हो जाता है। यदि प्रतिदिन अभ्यास चलता रहे तो कुछ समय बाद अपने प्रतीक में परमात्मा के दर्शन होने लगेगें। परमात्मदर्शन का भाव स्थिर होने पर, छाया रूपी पूर्णआनन्दमय एकपुरूष की कृपा से व्यक्ति परमतत्व में स्थित् हो जाता है। साधक अपने पापमय संस्कारों को नष्ट कर लेता है, पुण्यमय संस्कार वृद्धि प्राप्त करते हैं। यात्राकाल, विवाह, शुभकर्मो के अवसर पर तथा संकट काल में उचित आदेश प्राप्त होने लगते हैं। निरन्तर अभ्यास द्वारा छाया पुरूष को साधक अपने अन्तःकरण में देखने लगता है। वह सुख का अधिकारी बनता है। प्रसन्न एवं शान्तिचित्त हो जाता है।

## नाद योग

दोनों कान के छिद्र अंगूठों से बन्द करे, दोनो तर्जनियों से दोनों नेत्र बंद करे तथा अनामिका और कनिष्ठिका उंगलियों से होठों को नीचे ऊपर से दबा ले। वायु को रोक ले। यह अभ्यास योगी दिन प्रतिदिन करे तो आत्मारूपी ज्योति शीघ्र दृष्टिगोचर होगी। लय न टूटे और विशुद्ध एकरस, विमल ज्योति जब दीखने लगे तो कुसंस्कार नष्ट हो जाते हैं और श्रेष्ठ मार्ग में गति होती है। निरन्तर अभ्यास, योगी के पापमय

संस्कारों का पूर्णतया विनाश कर देता है। इन्द्रियां और उनके विषय भूल जाते हैं। साधक शरीर से परे शरीरी (आत्मा) से एकाकार हो जाता है इस क्रिया का अभ्यास गुप्त भाव से यदि सर्वदा करता रहे तो साधक ब्रह्मलीन होता है, चाहे उसने पापकर्म ही क्यों न किये हों। यह शीघ्र लाभ देने वाली साधना रहस्यमय है। निर्वाण प्रदान करने वाली है एवं प्रयत्न पूर्वक अभ्यास करने योग्य है। भगवान् शंकर कहते हैं कि यह क्रिया मेरी प्रिय साधना है।

अभ्यास करते करते कुछ समय पश्चात् नाद की उत्पति होती है। भौंरों की गुंजार तथा वीणा के स्वर के समान मंत्र गूंजने लगता है। साधक की नाद विषयक अनुभूति यही है। कुछ समय बाद घंटा बजने के स्वर, तत्पश्चात् मेघ गर्जन का नाद अनुभव में आता है। अभ्यास करते रहने पर, संसार में उत्पन्न होने वाले दुःख नष्ट हो जाते हैं। नाद में चित्त लगाकर साधक जब स्थिर हो जाता है तो लय-लोग सिद्ध हो जाता है। नाद में योगी का चित्त निरन्तर रहने रमने लगता है, सभी बाहरी वस्तुएं विस्मृत हो जाती है, चित्त-वृत्तियों का शमन हो जाता है। लगातार अभ्यास द्वारा साधक अनेक सिद्धियां प्राप्त कर लेता है। कर्मक्षेत्र में संकल्प रहित होकर वह क्रियाशील रहता है। चित्तरूपी आकाश में लय प्राप्त करता है, अर्थात् चित्त की चंचलता शान्त हो जाती है। सृष्टि लीला में पात्र भाव से अलिप्त, अपने लाभ हानि के विचारों से परे रहकर कर्म करता रहता है।

सिद्ध-आसन के समान आसन नहीं है, कुम्भक के समान बलदायी क्रिया नहीं है, खेचरी के समान कोई मुद्रा नहीं है तथा नाद योग के समान अन्य कोई लय-योग नहीं है।

## मुक्त पुरूषों के अनुभव

मुक्त पुरूषों के अनुभव जानकर पाप-संस्कारों से युक्त साधक भी मुक्ति लाभ करते हैं। साधक अपने इष्ट की भली प्रकार पूजा करे और उन्हीं के पास उत्तम योगों की साधना करे। आसन सुखदायी हो अर्थात् सरल हो। गुरु से भलीभांति योग क्रियाओं की दीक्षा ले। योग्य गुरु को जीवनोपयोगी सभी वस्तुयें देकर प्रयत्नपूर्वक संतुष्ट करे। बुद्धिमान

ब्राह्मणों को संतुष्ट करे। नाना प्रकार की मंगल वस्तुओं को धारण करे। मंदिर में पवित्र होकर कल्याणकारक योग का ज्ञान ग्रहण करे। जन सम्पर्क से अलग, पद्मासन में स्थित दोनों विज्ञान नाड़ियों (इड़ा और पिंगला) को उंगलियों से रोक ले। प्राणायाम का अभ्यास करे। परिश्रमपूर्वक अभ्यास करने पर योगी का प्राणायाम सिद्ध हो जाता है, सुख रूपी निरजंन का अनुभव होने लगता है और सिद्धियां प्राप्त होने लगती हैं। प्राणायाम के गहन अभ्यास द्वारा वायुसिद्धि प्राप्त होती है और अन्य सिद्धियां दूर नहीं रह जातीं। नित्यप्रति के प्राणायाम अभ्यास से पापमय संस्कार नष्ट होते हैं तथा प्राण सुषुम्ना में प्रवेश करने लगता है। देवपूजन करता हुआ अभ्यास में लगा हुआ योगी अणिमादि सिद्धियों को प्राप्त कर तीनों लोकों में भ्रमण कर सकता है। योगी जिस भाव को लेकर प्राणायाम का अभ्यास करता है, उसी भाव के अनुरूप उसका शरीर हो जाता है। आत्मभाव में स्थित होकर वह योगी सृष्टिलीला में निर्विकार योगदान करता है।

मैं अपने अनुभव के प्रमाण से साधनाफल का युक्तियुक्त वर्णन बताता हूं। योग रहस्यमय साधना है। अधिकारी का निर्णय किये बिना सभी व्यक्तियों को इसका उपदेश नहीं करना चाहिये।

कण्ठ-कूप के नीचे कूर्मनाड़ी स्थित है, इसमें मन को लगाने से चित्त की स्थिरता शीघ्र प्राप्त होती है।

सिर के कपाल भाग में रूद्राक्ष के समान बिंवर है। इसमें ध्यान लगाने से विद्युत प्रकाश का अनुभव होता है। इस चिन्तन द्वारा पापमय संस्कार नष्ट होते हैं एवं दुराचारी व्यक्ति भी श्रेष्ठ पथ प्राप्त करने लगता है। दिन रात यदि इस पर ध्यान स्थिर रहे तो सिद्ध पुरूषों के दर्शन तथा उनसे वार्तालाप का निश्चित लाभ प्राप्त होता है। इस शून्य स्थान का चिन्तन बैठे हुये, भोजन करते हुये, सोते हुये, दिन रात करते रहना सम्भव है। अभ्यास करते रहने पर योगी का आकाश तत्व प्रधान हो जाता है। वह अपने चित्तरूपी आकाश में शान्त सुस्थिर हो जाता है, अर्थात् साधक का चित्त स्पंदनहीन हो जाता है। योगी अन्तरमुखी होकर चित्त में भ्रमण करता है।

ध्यान की क्रिया को भंली भांति जानकर-समझकर सिद्धि चाहने वाला योगी निरन्तर अभ्यास करे। भगवान् शंकर कहते हैं कि सतत् अभ्यास द्वारा योगी मेरे समान ईश्वरत्व और शक्ति प्राप्त करेगा। ध्यान-अभ्यास के बल पर योगी सर्वलोकप्रिय बन जाता है। सृष्टि के कारणरूप सब भूतों पर विजय प्राप्त कर अपरिगृही एवं पूर्णकाम हो जाता है।

पद्मासन में स्थित जो साधक नाक के अग्र भाग पर दृष्टि स्थिर करता है, उसके मन के सभी संकंल्प-विकल्प नष्ट हो जाते हैं और आकाशचारी सिद्धि प्राप्त होती है।

जो योगी शुद्ध चित्त श्रद्धापूर्वक ज्योति का दर्शन करता रहता है, वह अपने अभ्यास के बल पर स्वयं उस ज्योति का अधिकारी हो जाता है।

भूमि पर चित्त लेटकर आज्ञा चक्र में ज्योति का ध्यान करने से भ्रम का तत्काल नाश होता है और श्वास पर संयम प्राप्त होता है।

सिर के पिछले भाग पर ध्यान करने से हानिकारक तत्वों पर विजय प्राप्त होती है। मृत्यु टल जाती है। आज्ञाचक्र में दृष्टि स्थिर करने से योगी अद्वितीय कीर्ति अर्जन करता है।

### भोजन एवं रस

चार प्रकार के भोजन लेह्य, चोष्य, चर्व्य और पेय ही हैं। शरीर मे भोजन से उत्पन्न होने वाले रस तीन भागों में बंट जाते हैं। सारतम भाग शरीर के सूक्ष्मतम अंगों का पोषण करता है, जैसे बुद्धि, मन, एवं इन्द्रियां आदि। रस का दूसरा भाग सप्त धातुमय शरीर पिण्ड का पोषण करता है। रस का तीसरा भाग विष्ठा और मूत्र के साथ बाहर निकल जाता है। अन्न का आधा भाग सम्पूर्ण नाड़ियों के द्वारा सम्पूर्ण नाड़ियों का पोषण करता हुआ शरीर का रक्षण करता है। वायु का संचार नाड़ियों के द्वारा सम्पूर्ण शरीर में होता है। उसी माध्यम से अन्नों का रस समान रूप से अंगों को पुष्ट करता है नाड़ियों में चौदह नाड़ियां प्राण-प्रवाह की क्रिया में मुख्य हैं। अन्य नाड़ियां इनके अधीन है।

## कुण्डलिनी, एवं मूलाधार चक्र

गुदाद्वार से दो अंगुल ऊपर, लिंगमूल से एक अंगुल नीचे स्वस्तिक-चिन्ह के समान चार अंगुल का चौकोर कन्द है। कन्द के मध्य में पीछे की ओर मुख किये हुये योनि है, जिनमें कुण्डलिनी विद्यमान है। कुण्डलिनी आठ स्थानों से टेढ़ी है और स्वयं को पूर्णरूपेण लपेटे हुए पूंछ को अपने मुख में लेकर सुषुम्ना नाड़ी के मुख पर स्थित है यह सोई हुई नागिन के समान है और अपनी ही प्रभा से प्रकाशित होती रहती है, स्वयं प्रकाश है। इसमें सर्प के समान अत्यन्त सूक्ष्म ग्रन्थियां हैं। वाग्देवी अर्थात् वाणी की अधिष्ठात्री देवी वीज रूप से यहीं स्थित मानी गई हैं यही वाणी का उत्पत्ति स्थान है।

कुण्डलिनी शक्ति को वैष्णवी शक्ति भी माना गया है। यह शुद्ध स्वर्ण आभा वाली है, सतोगुण, रजोगुण और तमोगुण को विकसित करती है। किसी किसी ग्रन्थ में कुण्डलिनी में स्थित श्रेष्ठ तेज को बीज कहा गया है क्रिया और विज्ञान से युक्त तेज बीज मूलाधार चक्र में योनि में स्थित है। वंधूक पुष्प के रंग वाला कामबीज भी वहीं स्थित माना गया है। इस कामवीज को कुछ लेखकों ने हंस भी कहा है। पिंगला नाड़ी के पास ही परमतेजोमय तेजबीज की स्थिति भी मानी गई है। इस प्रकार कतिपय योगियों ने मूलाधार में ही वाग्बीज, कामबीज और तेज अथवा शक्ति बीज की स्थिति मानकर, त्रिपुरभैरवी का स्थान वहीं मान लिया है। मूलाधार की चार दिशाओं में चार पंखुड़ियां हैं। इनको वर्ण माला के चारों अक्षरों का (व, श, ष, और स) उत्पत्ति स्थान माना गया है। इस कमल को कुल कहा गया है जो कि स्वयंभूलिंग से युक्त है और स्वर्ण आभावाला है। यहां का सिद्ध चिन्ह हाथी तथा अधिष्ठात्री देवी डाकनी हैं। मूलाधार चक्र के बीच में योनि है और योनि में कुण्डलिनी हैं जिसके ऊपर प्रकाशभय तेजबीज स्वतंत्र रूप से भ्रमण करने वाला और इस प्रकार कुण्डलिनी की परिक्रमा करने वाला माना गया है।

इस मूलाधार चक्र में जो ध्यान करता है, उसे प्रथम दादुरी सिद्धि प्राप्त होती है। तत्पश्चात् भूमि से ऊपर उठने की सिद्धि मिलती है। कान्तिमय शरीर, उत्कृष्ट जठराग्नि, आरोग्य, कार्यपटुता एवं अंगों की क्रियाशीलता बढ़ती है। साधक भूत भविष्य की सभी बातों का ज्ञाता

हो जाता है। साधक शास्त्रों के सत्य अर्थ अर्थात् रहस्य को जान जाता है। जिन शास्त्रों को न कभी सुना हो न पढ़ा हो उनका रहस्य भी जानने लगता है। सरस्वती देवी साधक की वाणी में नृत्य करने लगती है। मंत्र-सिद्धि शीघ्र होने लगती है। ऐसे साधक को विजय वरण करती है। बुढ़ापा एवं मृत्यु कारक दोष समूह नष्ट हो जाते हैं अर्थात् कायाकष्ट और विस्मृत आदि दोष नहीं उत्पन्न होते। अनेक प्रवृतिकारक गुणों का भी शमन हो जाता है। चित्त-शांति प्राप्त होती है। समभाव में स्थित व्यक्ति निर्लिप्त होकर कर्म करता रहता है। प्राणायाम करने वाले साधकों को कुण्डलिनी शक्ति का निरन्तर ध्यान करना चाहिये, क्योंकि योगी जब मूलाधार-स्थित स्वयंभूलिंग का ध्यान करने लगता है तो अनेकों दुःखो से छुटकारा पाने लगता है। ध्यान-सिद्धि और कुण्डलिनी-सिद्धि के पश्चात् दुःखपूर्ण संस्कारों एवं परिस्थितियों से छुटकारा पाने के लिए एक क्षण का ध्यान शक्तिशाली होता है। योगी जिस वस्तु की कामना करता है उसे सहज ही प्राप्त कर लेता है। शक्ति-तत्व के पूर्ण जागरण के पश्चात् कुछ भी अप्राप्त नहीं रह जाता। कुण्डलिनी शक्ति को जागृत करने के पश्चात यदि निरन्तर एक वर्ष तक अभ्यास चलता रहे, तो संपूर्ण मुक्ति दायी तत्व प्राप्त होने लगते हैं।

मूलाधार चक्र के योनि-स्थान में जो स्वयंभूलिंग स्थित है, वह तंत्र शास्त्र का सर्व श्रेष्ठ तत्व है। इससे बड़ी शक्ति शरीर में अन्य कहीं नहीं है। अपने भीतर लिंग अर्थात् चिन्ह को छोड़कर बाह्य संसार में स्थित लिंगों और चिन्हों की जो व्यक्ति पूजा करता है, वह अपने घर की अथवा स्वयं प्राप्त महान् शक्ति को भूलकर शक्तिहीन वस्तुओं में जीवनी शक्ति की आशा करता हुआ भ्रमित रहता है। स्वयं में स्थित स्वंयभूलिंग की अर्चना निरालस्य होकर करनी चाहिये। छः महिनों के निरन्तर अभ्यास द्वारा सकल सिद्धियां प्राप्त होती है। शक्ति प्राप्ति के लिये अन्य किसी साधना का विचार करना व्यर्थ है। अभ्यास के कारण शीध्र की सुषुम्ना नाड़ी में वायु सहज भाव से प्रवेश करने लगती है। इसके बाद मन की गतियों पर विजय प्राप्त होने लगती है तथा वायु और बिन्दु पर अधिकार प्राप्त होने लगता है इसके बाद मन की गतियों पर विजय प्राप्त हो जाती है कामनाओं पर पूर्ण विजय होने लगती है और एहिक तथा आमुष्मिकी सिद्धियां (लौकिक तथा पारलौकिक) प्राप्त होने लगती है।

### स्वाधिष्ठान चक्र

लिंगमूल में मूलाधार-स्थान के ऊपर (पेडू में) स्वाधिष्ठान चक्र है जो लाल वर्ण के कमल के समान है। ६ दल हैं जिन पर वर्णमाला के छः अक्षर (व, भ, म, य, र, ल) स्थित है। अर्थात् ६ अक्षरों का यह उत्पति स्थान है। बालनामक सिद्ध का स्थान है तथा अधिष्ठातृदेवी का नाम राकिनी है। दिव्य स्वाधिष्ठान चक्र पर ध्यान स्थिर करने वाले व्यक्ति पर कामिनियां मोहित हो जाती हैं। बिना पढ़े और बिना सुने हुये शास्त्रों का ज्ञान आविर्भूत होता है। सब प्रकार के रोगों से मुक्ति मिलती है। भ्रम-रहित होकर साधक पृथ्वी पर जीवन यापन करता है। मरण क्रिया को साधक बांध देता है और उसे बंधन में कोई नहीं डाल पाता। परम सिद्धि प्राप्त होती है, जिनमें अणिमादि आठ ऐश्वर्यों का समावेश है। वायु संचार भलीभांति होने के कारण शरीर में लाभदायी रसों की वृद्धि होती है। सहस्त्रार से टपकने वाले अमृत-रस की मात्रा बढ़ जाती है।

### मणिपुर चक्र

यह नाभि स्थान में स्थित तीसरा चक्र अथवा कमल है। दस पंखुड़ियां है और वर्णमाला के दस अक्षरों (ड, ढ, ण, त, थ, द, घ, न, प, फ,) का उत्पति स्थान है। विष्णु देवता अधिष्ठता हैं, मंदाकिनी सिद्धि है, किन्नरी देवी है।

इस चक्र पर ध्यान करने से योगी को पाताल सिद्धि प्राप्त होती है। अर्थात् नाभि के नीचे के सभी अंगों की शुद्धि और उन पर विजय मिलती है। सुख का धारा-प्रवाह अनुभव होता है। मनचाही घटनायें होने लगती हैं। दुःख और रोग का नाश हो जाता है। काल बाधा प्रभावित नहीं करती, परकाया-प्रवेश की क्षमता प्राप्त होती है। सुवर्ण बनाने की क्रिया अथवा सिद्धि मिलती है। सिद्धों का दर्शन होने लगता है, औषधियों को तथा धरती में छिपे खज़ानों को जानने की शक्ति मिलती है।

## अनाहत चक्र

चौथे कमल या अनाहत चक्र का स्थान हृदय है। यह बारह पंखुड़ियों वाला है। वर्णमाला के बारह अक्षरों (क, ख, ग, घ, ङ, च, छ, ज, झ, त्र, ट, ठ) का उत्पति स्थान है इस कमल पर अत्यन्त लाल रंग का परम तेज युक्त बाणलिंग स्थित माना गया है। यह सुख स्थान है, कामनाओं का अधिष्ठता है। इस कमल में ध्यान स्थिर करने पर दृष्ट और अदृष्ट का ज्ञान होने लगता है। जाने-अनजाने फल अथवा लाभ प्राप्त होते हैं। यह पिनाकी नामक सिद्ध का स्थान कहा गया है। कांकिनी अधिष्ठातृ देवी कही गयी है। शरीर सुन्दर और आकर्षक हो जाता है। अप्रतिम ज्ञान, त्रिकाल ज्ञान, दूर छुति, दूरदृष्टि, स्वेच्छागमन आदि गुण प्राप्त होते हैं। सिद्धों और योगियों के दर्शन होने लगते हैं। आकाश गमन की क्षमता प्राप्त होती है एवं आकाशचारी सभी जीव मित्रभाव रखते हैं।

प्रथम बाणलिंग मूलाधार में है। दूसरा बाणलिंग का स्थान अनाहत है। तीसरा बाणलिंग आज्ञाचक्र में माना गया है। अनाहत चक्र में ध्यान स्थिर करने का माहात्म्य ब्रह्मादि सकल देवता भी ठीक-२ वर्णन नहीं कर सकते। यह चक्र महान् रहस्यों का स्थान है।

## विशुद्ध चक्र

यह पांचवा चक्र कंठस्थान में स्थित चक्र कहा जाता है। सोलह पंखुड़ियों वाला यह चक्र वर्णमाला के सोलह अक्षरों (अ, आ, इ, ई, ऊ, उ, ऋ, ल, ए, ऐ, ओ, औ, अं, अः) का उत्पति स्थान है। शुद्ध स्वर्ण की आभा वाला है।

यह छगल, नामक सिद्ध का स्थान है। शालिनी अधिष्ठातृदेवी है। इस चक्र में ध्यान करने से पांडित्य बढ़ता है। चारों वेदों का वर्णन करने में ब्रह्मा के समान योग्यता प्राप्त होती है। योगी के लिये इस चक्र का ध्यान गुणकारी है। योगी का मन जब इस चक्र में स्थिर हो जाता है, देवताओं के दर्शन होने लगते हैं। बाह्य वस्तुओं से चित्त निवृत होकर अपने अंतर में स्थित हो जाता है। शरीर की शक्तियों का ह्रास नहीं होता है। हजार वर्षो तक भी शरीर मजबूत और स्वस्थ रह सकता है। इस चक्र में ध्यान स्थिर करने वाला योगी सहस्त्र वर्षो का समय क्षण के समान बिता देता है अर्थात् समय का प्रवाह योगी को प्रभावित नहीं करता।

## आज्ञा चक्र

शरीर में स्थित चक्रों में छठवां चक्र आज्ञा चक्र है। यह भूमध्य में स्थित है। हंस की तरह शुभ्र आभा वाला है। महाकाल सिद्ध का स्थान है एवं हाकिनी देवी है। इस चक्र में शरत्कालीन चंद्रमा की कान्ति छायी रहती है। दो पंखुड़ियों वाला है। वर्ण-माला के दो अक्षर (ह, क्ष) का उत्पत्ति स्थान है। परमहंस पुरूष का स्थान यहां माना गया है। इस चक्र को सिद्ध करने पर किसी दुःख का अनुभव नहीं होता। धैर्य बहुत बढ़ता है। यहां परमतेजमय देवता का भी स्थान कहा गया है और इस चक्र को सभी तंत्रों में महत्वपूर्ण स्थान दिया है। यहां ध्यान करने से परासिद्धि प्राप्त होती है।

तीसरे वाणलिंग की स्थिति इस आज्ञा चक्र में मानी गई है। यह मुक्तिदायक चक्र है। भगवान शंकर कहते हैं कि इस चक्र में ध्यान करने वाला मेरे समान हो जाता है, इसमें कोई संशय नहीं है।

शास्त्रों में इड़ा नाड़ी को वरूणा नदी कहा गया है। पिंगला को असी नदी माना है। वरूणा और असी के बीच स्थित वाराणसी यही आज्ञा चक्र है। विश्वनाथ का निवास इसी में है। ऋषियों, महार्षियों एवं शास्त्रकारों द्वारा इस चक्र में माहात्मय का अत्यधिक वर्णन किया गया है। इस चक्र को श्रेष्ठतम चक्र बताया है।

मेरूदण्ड के सहारे स्थित सुषुम्ना नाड़ी ब्रह्मरन्ध्र से मूलाधार तक गई है। सुषुम्ना ही गंगा कही गई है। यह बायें नासापुट के पास से गुजरती है और आज्ञा चक्र के दायें होकर जाती है। वाराणसी में तीनों नदियों की जैसी स्थिति है, उसी की कल्पना यहां की गयी है।

## सहस्त्रार

ब्रह्मरन्ध्र में स्थित कमल सप्तम चक्र है। इसमें एक हजार पंखुड़ियां हैं। सहस्त्रार कंदरूपी है। कंद में योनि स्थान है। योनि में चंद्रमा की स्थिति है। योनि त्रिकोणकार है और इससे जीवन पोषक अमृत टपकता है। चन्द्रमा से अमृत रस बहकर इड़ा नाड़ी में गिरता है। यह अमृत-धारा निरंतर प्रवाहित होती रहती है।यह इड़ा नाड़ी आज्ञाचक्र के दाहिने होकर बायें नासापुट में आती है इड़ा का उद्गम स्थान अथवा आरम्भ स्थान

वाम नासापुट है। पिंगला का उद्‌गम दक्षिण नासापुट है और सुषुम्ना का उद्‌गम ब्रह्मरन्ध्र है।

कंद रूपी मूलाधार की योनि में सूर्य है। सूर्य से कठोर विष अथवा ताप प्रवाहित होता है, जिसकी गर्मी पिंगला नाड़ी द्वारा शरीर में फैलती है। यह तेज रूपी विष दक्षिण नासापुट में पिंगला से प्रवाहित होकर आता है। इड़ा अधोवाहिनी है और पिंगला ऊर्ध्वाहिनी है। सुषुम्ना निश्चेष्ट है, जो प्राणायाम की साधना द्वारा संचारित की जाती है। इसमें होकर कुंडलिती शक्ति ऊपर एवं नीचे दोनों दिशाओं में प्रवाहित होती हैं। आज्ञाचक्र में पीठत्रय माना गया है क्योंकि वहां से पिंगला, इड़ा और सुषुम्ना तीनों गुजरती है। पीठत्रय में नाद-बिन्दु और शक्ति का सुमेल है। आज्ञाचक्र अर्थात् पीठत्रय में ध्यान स्थिर करने वाला योगी अपने पूर्व जन्मों का स्मरण प्राप्त कर लेता है। यक्ष, गन्धर्व, अप्सरायें आदि ऐसे ध्यान-सिद्ध योगी के अधीन हो जाते हैं। उस योगी की चरण सेवा सभी जीव उसके वशीभूत होकर करते हैं। इस आज्ञाचक्र में ध्यान के साथ-साथ योगी अपनी जिव्हा को उलट कर लंबिका के पीछे गड्ढे में प्रवेश करा देते हैं, अर्थात् ध्यान के साथ-२ खेचरी मुद्रा लगा लेते हैं।

मन का स्थान आज्ञा चक्र में है। यदि चंचल मन अपने स्थान पर थोड़ी देर के लिये भी स्थिर होने लगे तो योगी के पाप-संस्कार-समूह नष्ट होने लगते हैं। आज्ञा चक्र में ध्यान करने से अनेक फल प्राप्त होते हैं। वासनाओं के बन्धनों से मुक्ति मिलती है और योगी प्रसन्नता प्राप्त करता है। मृत्यु के समय जो योगी आज्ञाचक्र में ध्यान करता है परमात्मा में लीन होता है। बैठे, चलते, सोते, खाते यहां तक कि सांस लेते हुये भी जो योगी आज्ञा चक्र में ध्यानरत रहता है वह पाप कर्म करता हुआ भी पाप-संस्कार ग्रहण नहीं करता। द्वन्द्वों से मुक्त आत्म-प्रकाश से युक्त होता है। भगवान शंकर कहते हैं कि आज्ञाचक्र के माहात्म्य का वर्णन में भी पूरी तरह नहीं कर सकता। ब्रह्मादि देवता भी इस चक्र का वर्णन अंशमात्र ही कर पाते है। अब तब वर्णित सभी गुण, ऐश्वर्य और सिद्धियां आज्ञा चक्र में ध्यान करने से प्राप्त हो सकती है।

तालुमूल के ऊपर सहस्त्रार कमल अथवा चक्र है। सुषुम्ना का आरम्भ इसी चक्र के छिद्र (योनि) से होता है। सुषुम्ना का मुख नीचे

मूलाधार में स्थित है, जहां के योनि-स्थान में सुषुम्ना समाप्त होती है। शरीर की सभी नाड़ियों की यह आश्रय है। भूतमयी सृष्टि का बीज यही सुषुम्ना है। यही ब्रह्म-मार्ग प्रदान करने वाली भी है।

तालुमूल के ऊपर जो सहस्त्रार-पद्य का कंद है उसमें स्थित योनि पीठ की ओर मुंह करके यह स्थित है। योनि के छिद्र में सुषुम्ना का मूल है। ब्रह्मरन्ध्र से मूलाधार तक फैली हुई तंतु के समान सुषुम्ना में कुंडलिनी शक्ति का चालन होता है। सुषुम्ना के भीतर चित्रा नाड़ी स्थित रहती है, उसी में ब्रह्मरन्ध्रादि की कल्पना करनी चाहिये लेकिन सुषुम्ना लिखने की पद्धति बन गई है। चित्रानाड़ी इतनी महान है कि उसके चिन्तन मात्र से पापमय संस्कार नष्ट होने लगते हैं।

कुंडलिनी शक्ति अपनी पूँछ को अपने मुख में रखकर सुषुम्ना द्वार को आच्छादित करके सोई रहती है, इसीलिये सुषुम्ना नाड़ी में वायु का आवागमन नहीं होता। योगी वायु-संचार करना चाहता है और इसी एक उद्देश्य-प्राप्ति के लिये अनेक क्रियायें करता है। जब तक सुषुम्ना नहीं जागृत होती तभी तक भ्रमों का अस्तित्व रहता हैं। सभी नाड़ियों को छोड़ कर, योगी केवल एक ही बात की साधना करता है कि सुषुम्ना के मुख को कुंडलिनी छोड़े और सुषुम्ना में वायु-संचार किसी प्रकार से भी हो जाये।

मूलाधार मे स्थित त्रिकोणाकार योनि के बायें कोण से इड़ा, दाहिने कोण से पिंगला तथा योनि-छिद्र के मध्य से सुषुम्ना का सम्बन्ध है। केवल सुषुम्ना ही ब्रह्मरन्ध्र तक जाने वाली नाड़ी है। अच्छे साधक निस्सन्देह जानते हैं कि अनेक बन्धनों से मुक्ति तभी मिलती है जब शक्ति का सम्बन्ध शिव से इस सुषुम्ना मार्ग द्वारा हो जाता है।

जैसे गंगा और यमुना के मध्य से सरस्वती गुप्त रूप से स्थित है और जैसे अनेक संगम में स्नान करने वाला श्रेष्ठ गति प्राप्त करता है, उसी प्रकार योगी के लिये इन तीनों इड़ा, पिंगला और सुषुम्ना का संगम प्राप्त करना महत्वपूर्ण है। यमुना काले रंग की है, गंगा श्वेत है, सरस्वती गुप्त रंग वाली है। इनके संगम रूपी प्रयाग राज में मनसहित स्नान करने वाला श्रेष्ठ मार्गगामी होता है और सब पापो को भस्म करके ब्रह्ममय हो जाता है। संगम पर पितृ-तर्पण का बड़ा महत्व बताया गया है। नाड़ीत्रय के कर्म का जागृत करना ही पितृतारक क्रिया है।

तीनों नाड़ियों और योग भाषा में वर्णित तीन नाड़ियों के संगम की तरह हमारे कर्मो की भी एक त्रिवेणी है। नित्य, नैमित्तिक एवं काम्य कर्मो का आचरण विचार पूर्वक एवं लगन पूर्वक करना चाहिये। तीनों नाड़ियों के संगम पर भी उसी प्रकार योगी को बारबार अपने मन को स्नान कराना चाहिये। जो व्यक्ति एक बार संगम पर स्नान कर लेता है दिव्य सुख का अनुभव करता है। योगी अपने सभी प्रकार के संस्कारों एवं पापमय को भस्म करते हुये, इस शरीर स्थित त्रिवेणी में बारबार स्नान करता है। पवित्र तथा अवपवित्र सभी अवस्थाओं में यह योग ... रूपी स्नान लाभदायी है। स्नान शुद्धि कारक है इसलिये योगी चाहे जिस भाव में हो, त्रिवेणी के स्नान हेतु प्रयत्नशील रहता है। मृत्यु के समय पर जैसे त्रिवेणी में शरीर का विसर्जन मुक्तिदायक कहा गया है, उसी प्रकार योगी का मन मृत्युकाल में यदि त्रिवेणी में स्थित होता है तो योगी मुक्ति का अधिकारी हो जाता है। तंत्र-शास्त्र मे इन तीन नाड़ियों के क्रिया के समान अन्य कोई वस्तु रहस्यमय नहीं है। इन्हीं ता... सृष्टि के बन्धन एवं मुक्तिहारिणी शक्तियां निहित हैं।

इन रहस्यों को अनाधिकारी को बताने से लाभ के बदले हानि होती है। इसी प्रकार सहस्त्रार में ध्यान स्थिर करने से भी अनेक लाभ होते हैं।

साधक का मन यदि एक क्षण के लिये सहस्त्रार में टिका रह जाये तो पापमय विचार नष्ट होने लगते हैं। पतन करने वाले विचारों का त्याग ही मुक्ति की साधना है। जिसका मन जिसमें लीन होता है अथवा रमता है, उसी को प्राप्त करता है अर्थात् उसी राह पर चलता है। श्रेष्ठ योगी अणिमादि ऐश्वर्यो को भोगकर मुझसे एकाकार हो जाता है। ब्रह्मरन्ध्र एवं सहस्त्रार को भली भांति जानने से व्यक्ति सर्वशक्तिमान सत्ता का प्रिय पात्र बनता है। उसे पाप पर विजय प्राप्त होती है, मुक्ति-मार्ग का अधिकार मिलता है।

भगवान शंकर कहते हैं मैं भी साधक को विलक्षण ज्ञान प्रदान करता हूं। ब्रंह्मादि देवताओं के लिये ब्रंह्मरन्ध्र तथा सहस्त्रार का ज्ञान महत्वपूर्ण है। इस ज्ञान की प्रयत्लनपूर्वक रक्षा करनी चाहिये। सृष्टि का रहस्य इस ज्ञान में है।

ब्रह्मरन्ध्र में स्थित सहस्त्र दल कमल में योनि स्थान के नीचे चन्द्र मंडल है। बुद्धिमान साधक इस चन्द्रमंड़ल का ध्यान करते हैं जिससे पृथ्वी पर योगियों को पूज्य स्थान प्राप्त होता है। योगी ऐसे गुणों को अपने मे जगा लेता है जिससे संसारी उसे मान देते हैं। योगी अपनी इच्छानुसार देवताओं के लिये पूज्य एवं सिद्धों में सर्व श्रेष्ठ सिद्ध बन सकता है।

सिर के कपाल-विवर में दूध के समान तरल पद्धार्थ से भरा सागर स्थित है, वहीं स्थित चन्द्रमा का ध्यान करे। चन्द्रमा १६ कला से युक्त है। उस क्षीर सागर में चन्द्रमा के समान शीतल एवं सूर्य के समान दैदीप्यमान हंस विहार करता है। यह तारने वाला निरंजन तत्व प्रत्येक मानव शरीर के अन्दर है। निरन्तर अभ्यास करने पर निश्चित रूप से इस हंस का आभास ३ दिनों में साधक को प्राप्त हो जाता है। इसके दर्शन मात्र से साधक के पापमय संस्कार नष्ट होने लगते हैं। अज्ञात का ज्ञान होने लगता है चित्त शुद्धि होने लगती है। निरन्तर अभ्यास द्वारा महान पातकों के समूह भी शीघ्र नष्ट हो जाते हैं। संसार में जीवों को प्रभावित करने वाले ग्रह, साधक के अनुकूल हो जाते हैं और ग्रहों से उत्पन्न होने वाले उपद्रव शान्त हो जाते है। बाधाएं शान्त होकर टल जाती हैं, और युद्ध आदि में विजय प्राप्त होती है। आकाशगमन और भूचरी सिद्धियां प्राप्त होने लगती हैं। माहात्म्य कहां तक कहा जाये। अन्य विचार सव व्यर्थ हैं क्योंकि ध्यान से सब कुछ प्राप्त किया जा सकता है। सतत् अभ्यास द्वारा ही सिद्धियां मिलती हैं, सोचने विचारने और अनेक कर्म करने से नहीं। भगवान शंकर प्रतिज्ञा पूर्वक कहते हैं कोई भी साधक, मेरे समान बन सकता है।

योग-शास्त्र के अध्ययन में एवं योग की क्रियायों में लगे हुये सभी योगियों को शरीर के ऊपरी सिरे पर स्थित, दिव्य सहस्त्र दल कमल ही योगसिद्धि देने वाला है। पिण्ड रूपी इस शरीर की क्रियायों से बाहर मुक्तिदायक तत्व शिरोभाग में स्थित है। इसे क्षीर सागर एवं विष्णु स्थान भी कहा गया है और इसे ही महेश्वर का निवासस्थान कैलास भी कहा गया है। यही स्थान तंत्रशास्त्र में अकुल कहा गया है, क्योंकि यह अविनाशी है। क्षय एवं बृद्धि की क्रियाओं से रहित है तथा संसार लीला

से अप्रभावित है। इस स्थान के ज्ञान मात्र से संसार में भ्रमित व्यक्ति द्वन्द्व भावों से मुक्त हो जाता है। निरन्तर अभ्यास द्वारा, योगी भूत समूह को मारने एवं जीवित करने की शक्ति प्राप्त कर सकता है। सहस्त्र दल कमल के ऊपर क्षीर सागर में हंस के निवास स्थान का अनेकों रूपकों द्वारा वर्णन किया जाता है। मन लगाकर व्याधि रहित होकर, योगी यदि अपनी चेतना को हंस में स्थित कर दे तो पाप संस्कारों से उत्पन्न बाधाओं पर विजय प्राप्त हो जायेगी। जब चित्त वृत्तियां कुल स्थान में, जो परमेश्वर का सूक्ष्म रूप से द्योतक है, पूर्णतया लीन हो जाती हैं तो परमेश्वरी को समाधि प्राप्त होती है और चचंलता पूर्णतया नष्ट हो जाती है। निरन्तर ध्यान के अभ्यास से योगी वाह्य जगत का विस्मरण कर लेता है। इस स्थिति में पहुंचने पर योगी को विचित्र सामर्थ्य प्राप्त होता है। इसी स्थान से निकले हुये अमृत रस का योगी निरन्तर पान करता रहता है। बार-बांर मरने और जन्म लेने के विधान पर जिसे कुल कहा गया है–विजय प्राप्त होती है। कुंडलिनी शक्ति इसी अकुल स्थान में लीन होती है। चारों प्रकार की सृष्टि अंहज, वेदज, उद्भिज और पिन्डज योगी के लिये विलीन हो जाती है। जहां जाकर चित्तवृत्ति विषयों से हटकर पूर्ण आनन्द मे लीन होती है, उसी की साधना विचारशील योगी परिश्रमपूर्वक करता है।

जब तक चित्त-वृत्तियां पूर्णतया शान्त नहीं हो जाती, तब तक साधक योगी नहीं कहा जा सकता। चित्त-वृत्तियों के लीन होने पर ही अखंड ज्ञान रूपी निरन्जन की प्राप्ति होती है। अपने शरीर के बाहर अपने प्रतीक की उपासना, जो पहले बताई गई है, सिद्ध करके अपने सिर के इस महत्वपूर्ण स्थान में लाकर निरन्तर चिन्तन करना चाहिये। प्रतीक आदि, अन्त और मध्य से परे है। करोड़ों चन्द्रमा के समान शीतल है। अभ्यास से इसकी सिद्धि प्राप्त होगी। आलस्यहीन होकर जो साधक एक वर्ष तक अपने प्रतीक का ध्यान प्रतिदिन करता रहता है, उसे शनैः शनैः सकल सिद्धियां प्राप्त हो जाती हैं। मन यदि आधे क्षण के लिए भी इस प्रकार ध्यान मे निश्चल हो कर टिक जाये तो पाप-संस्कार उसी क्षण नष्ट होने लगते है। जिसके दर्शन कर लेने पर मृत्युमय संस्कार से साधक पार हो जाता है, उसका अभ्यास प्रयत्नपूर्वक अनुष्ठान रूप में

बताये हुए मार्ग पर करना चाहिये।

भगवान् शंकर कहते हैं कि ध्यान का माहात्म्य इतना विशाल है कि मैं भी पूर्ण वर्णन नहीं कर सकता। ध्यान की साधना के कारण ही साधक विचित्र वस्तुओं को पाने और देखने की शक्ति प्राप्त करता है। अणिमा आदि सिद्धियां अपने वश में कर लेता है। सृष्टि के सम्पूर्ण सम्भव लाभ प्राप्त होने लगते हैं, इसमें कोई संशय नहीं।

हठयोग के बिना राजयोग और राजयोग के बिना हठयोग स्वयं में पूर्ण नहीं होते। उत्तम गुरु से अपने लिंये उपयुक्त मार्ग प्राप्त करके योगी साधना करता है। बिना मार्ग-दर्शक गुरु के बुद्धिमान साधक को हठयोग में प्रवृत्त नहीं होना चाहिये।

## राजाधिराज योग

तंत्र में रहस्यमय राजाधिराज योग का यह संक्षिप्त वर्णन है। स्वस्तिक आसन (सुखासन) में बैठकर गुरु का मानसिक पूजन करे ओर ध्यान साधना करे। शान्त, सरल, भाव में स्वस्थचित्त होकर बैठे। इस योग का वही अधिकारी है जो वेदान्त को युक्तिपूर्वक समझकर संसारिक भाव से मुक्त हो गया और स्वयं को लीलाक्रम का अंगमात्र मानकर सम-अवस्था में स्थित हो गया। मन को वृत्तिहीन बनाकर साधक स्वयं पूर्ण के समान हो जाता है। यह ध्यान साधना सब प्रकार की सिद्धियां प्रदान करती है।

ऐसा योगी, स्पृहा त्यागकर बराबर साधना करता रहता है। इसके लिये अर्हत नामक देवता स्वयं से अलग नहीं है। आत्मा ही शाश्वत् है, नित्य है और सर्वत्र विद्यमान है। वह सबमें परम-सत्ता को देखता है। योगी का विचार बन जाता है कि न तो कोई बन्धन है न मोक्ष ही कुछ है, क्योंकि वह सबमें एकरस उस परम सत्ता को ही देखता, जानता है। इस प्रकार का भाव जिसमें स्थिर हो जाता है, वह सर्वदा मुक्त और आत्मा में ही स्थित रहता है। ऐसा योगी मेरा पूर्ण भक्त है, जो सब लोकों में पूज्यनीय है।

जीवात्मा और परमात्मा दोनों में मैं ही हूं। मैं ही दोनों में भासित होता हूँ। साधक को खंड-भाव अथवा भेद भाव को त्यागकर यह चिन्तन

करना चाहिये। अध्यारोप और अपवाद सिद्धान्त के द्वारा भी सब कुछ उसी एक में लीन होता है।

इस प्रकार साधना करने से साधक ओज प्राप्त करता है। सब प्रकार के रोग निवृत्त हो जाते हैं। मूढ़जन भ्रम से व्याकुल होकर अपरोक्ष अर्थात् प्रत्यक्ष चिदानन्दपूर्ण ब्रह्म का त्याग करके, तथा अपरोक्ष को परोक्ष समझकर भ्रान्त होते हैं। सत्य का ज्ञान इस चराचर विश्व को समझकर भ्रान्त होते है। सत्य का ज्ञान इस विश्व को जो द्वन्द्वमय है, परोक्ष कर देता है। भ्रम दूर हो जाता है। परब्रह्म अपरोक्ष है। बुद्धि के क्षेत्र में उसे संज्ञायें दी जाती हैं परन्तु वह नित्य एकरस है एवं अनेक भी है। अनेक द्वन्द्वों के नष्ट होने पर उसके सिवाय कुछ शेष नहीं रहता है सब कुछ उसी में स्थित अथवा लीन हो जाता है।

योगी को वस्तुओं और रूपों में राग त्याग कर अभ्यास करना चाहिये। इस प्रकार अभ्यास करता हुआ साधक अपने में ही स्थित परम प्रकाश द्वारा, तेजस्वी होता है।

श्रोता की बुद्धि की सभी शंकाओं, विविध अर्थो को, गुरु की शिक्षा शांत करती है। मति जब निश्चयात्मिका हो जाती है, श्रद्धा एवं विश्वास दृढ़ हो जाते हैं, तब गुरु की वाणी की भी आवश्यकता नहीं रह जाती। साधक के अभ्यास के कारण एकरस ज्ञान स्वतः स्फुरित होता है। जहां वाणी मूक हो जाती है, जो वाणी के परे है, तथा जो मन के द्वारा मूक हो जाती है, तथा जो मन के द्वारा अप्राप्य है, कल्पना के द्वारा जाना नहीं जा सकता, वह विकारहीन वास्तविक ज्ञान केवल साधना द्वारा स्फुरित होता है।

आज जो शरीर हमारे पास है, उसमें प्रवाहित चैतन्य तत्व ही शरीर को जीवित की संज्ञा प्रदान करता है। चैतन्य तत्व विभिन्न शरीरें में नही मरता। इन्द्रियों के लिये भोग-प्रसंगों में भी वही चैतन्यतत्व निःसंशय चेतना प्रदान करता है।

अभ्यास परिपक्व अथवा स्थिर होने तक मिताहार आवश्यक है। अन्य किसी मार्ग से बुद्धिमान साधक भी अपनी साधनाओं मे पूर्णतत्व प्राप्त करने में समर्थ नहीं होगा। समाज में, सभा आदि में, बुद्धिमान साधक, साधु, प्रिय एवं लाभदायी वाणी बोले। शरीरपिण्ड रक्षा हेतु कर्म

करे। व्यर्थ अधिक सम्भाषण न करे। राग का त्याग अवश्य करे। अनेक रूपों में उत्पन्न होने वाले रोग को सर्वथा शीघ्रतापूर्वक त्याग करे। मुक्ति मार्ग की अन्य राह नहीं है।

## गृहस्थ और साधना

अपने घर में रह कर गृहस्थोचित कर्म करते हुये, लेकिन राग भाव को त्यागकर श्रेष्ठ पुरूष सब प्रकार के अभ्यास कर सकते हैं। कर्त्तव्य-भाव से आवश्यक व्यवहार हेतु, ब्राह्मणसंग करे। व्यक्ति कर्म-कर्म-श्रृंखला के नियम के कारण, अथवा कर्म के निश्चित नियम के पालन हेतु कर्मो में प्रवृत्त होते हैं। योगी निमित्त-भाव से कर्म करता है। निमित्त-भाव से किये गये कर्मसंस्कार दोषों को जन्म नहीं देते। सृष्टि लीला कर्म-श्रृंखला पर आधारित है। कर्म राग-भाव से नहीं, निमित भाव से करना चाहिये।

बुद्धिमान व्यक्ति, गृहस्थ होते हुये भी इस प्रकार का निश्चित मत बनाकर योगाभ्यास एवं लौकिक कर्म करे। सिद्धियां निश्चित प्राप्त होगी। इसमें कोई मतभेद नहीं हो सकता। पाप और पुण्यमय संस्कारों में राग त्यागकर, गृहस्थ आश्रम में रहते हुये भी लोक-लाभ लोक सेवा एवं लोक संग्रह के लिये उपायपूर्वक कर्म करता रहे। संपूर्ण कर्म विधि पूर्वक करता हुआ भी साधक अकर्त्ता रहता है। जब राग नहीं होगा तो कर्त्तृत्वाभिमान नहीं रह सकता। यह राजाधिराज योग गृही तथा विरक्त दोनों के लिये समान रूप से सुलभ एवं उपादेय है।

## मंत्र योग

उत्तम मंत्र योग का शुभ वर्णन लौकिक और पारलौकिक सुखों का अविरोध लाभ कराता है। श्रेष्ठ मंत्र अथवा उचित मंत्र जानकर अभ्यास द्वारा, योग सिद्धियां शीघ्र प्राप्त की जा सकती हैं। साधकों में श्रेष्ठ योगी को भी मंत्र-योग सभी ऐश्वर्य और सुख देने वाला होता है। लौकिक और पारलौकिक लाभ, मंत्र सिद्धि द्वारा सहज प्राप्य है।

त्रिकूट अथवा त्रिपुर में स्थित शक्ति का मंत्र गुरु से प्रयत्नपूर्वक प्राप्त करना चाहिये। मूलाधार, अनाहत एवं आज्ञाचक्रों में शक्तियों का स्थान माना गया है। यही त्रिकूट अथवा त्रिपुर है। मूलाधार में वाणी को उत्पन्न करने वाली विद्युत प्रभा वाली वाग्देवी अर्थात् वाणी की

अधिष्ठात्री देवी का बीज अक्षर स्थित है। अनाहत चक्र में कामनाओं का स्फुरण होता है। यहां काम बीज अक्षर की स्थिति है। आज्ञा चक्र को साक्षात् सर्वसम्पन्ना शक्ति का स्थान माना गया है। यहां शक्ति का बीज अक्षर है। इन तीनों स्थानों की अधिष्ठात्रियां, परम सत्ता की अंशरूपा, विशिष्ट शक्तियां मानी गई हैं। देवी देवताओं की कल्पना, भाव और अर्थ को स्पष्ट करने के लिये, अधिष्ठाता रूप में की गई है। इन तीनों शक्तिओं के सम्मिलित बीजमंत्र की साधना सिद्धि चाहने वाले साधक प्रयत्न करें तो भोग एवं मुक्ति दोनों लाभ सहज रूप से प्राप्त हो सकते हैं।

(इस ग्रंथ के अन्त में अप्राप्य हस्त लिखित "त्रिकूट रहस्य" से त्रिशक्तियों अथवा त्रिपुर-भैरवी का बीज मंत्र उघृत किया गया है। तंत्र-ग्रंथों में मंत्रो को अत्यन्त गोपनीय माना गया है। यह मंत्र, मंत्र कोष में भी प्राप्त नहीं हो सका था। साधक को चाहिये कि इस मंत्र की साधना करने के पहले, अधिकारी भेद के वर्णन से अपने आप को स्वयं तौल ले। यदि गुणों की कमी हो तो पहले अपनी कमी दूर करे ले, अन्यथा साधक लाभ के बदले हानि एव चित्त की अशान्ति पायेगा। वर्तमान युग में गुरु-पद्धति अत्यधिक भ्रष्ट हो गई है। साधना की चाह रखने वाले भी योग्य व्यक्ति उचित गुरु प्राप्त नहीं कर पाते। इस ग्रन्थ को गुरु मान कर, अधिकारी भेद के अध्यायों द्वारा अपने तत्व को भली भांति समझकर उपयुक्त साधना पद्धति ग्रहण की जा सकती है।)

गुरु से मंत्र को प्राप्त करके निश्चित मति एवं संशयहीन चित्त से मंत्र का जप, एक एक अक्षर का स्पष्ट उच्चारण करते हुये समत्व गति से अर्थात् न बिलम्बित गति से, न द्रुगति से करना चहिये।

बुद्धिमान मनुष्य एकाग्र चित्त होकर शास्त्रोक्त विधि से देवी त्रिपुरेश्वरी से लाभ पाने के लिये इस मंत्र का तीन लाख जप तथा एक लाख आहुतियां दें। कनेर का फूल, गुड़, खीर और घी को मिलाकर हविष्य बनाये। योनि की आकृति का कुण्ड बनाये तथा तीन लाख जप पूर्ण होने के बाद एक लाख आहुतियां दे। प्रत्येक दिन की जप एवं आहुति संख्या अपनी दिनचर्या के अनुसार स्वयं निश्चित कर ले। अधिक समय तक चलने वाले अनुष्ठान वर्तमान युग की दिनचर्या में कष्ट-साध्य

होते हैं। संध्याकाल से अर्धरात्रि तक का समय द्वितीय प्रहर शक्ति साधना के लिये उपयुक्त माना गया है। अर्धरात्रि से तीन घंटे पहले से अर्धरात्रि तक का समय सर्वोतम माना गया है। सब प्रकार की कामनओं को, त्रिपुर भैरवी देवी निश्चित रूप से पूर्ण करती हैं।

गुरु को विधि पूर्वक संतुष्ट करके, श्रेष्ठ मंत्र प्राप्त कर, इन्द्रिय संयम के साथ साधना करने वाला व्यक्ति, यदि मन्द-भाग्य भी हो तो केवल एक लाख मंत्र जप से सिद्धि प्राप्त कर सकता है। ऐसे साधक का शरीर आकर्षक एवं कांति-युक्त हो जाता हैं। तंत्रशास्त्रों में तो यहां तक कह दिया गया है कि योगी को देखकर काम-मोहित होकर नव युवती क्षुब्ध हो जाती हैं, निर्लज्ज और भयहीन होकर योगी को अपना मन भी अपर्ण करती है। किसी विशेष उद्देश्य या लक्ष्य प्राप्ति अथवा कामना सिद्धि के लिये यदि मंत्र का दो लाख जप किया जाये तो देवी त्रिपुर भैरवी शीघ्र गति से जिस प्रकार माता अपने बालक की पुकार पर विह्वल हो जाती है, साधक को लाभ देने के लिये उचित मार्ग द्वारा प्रयत्नशील हो जाती है तथा अपनी संपूर्ण शक्ति साधक को दे देती है। देवी द्वारा शक्ति प्रदान का अर्थ है कि साधक के शरीर में मूलाधार, अनाहन और आज्ञा चक्रों में स्थित किन्तु सोई हुई शक्ति पूर्ण रूपेण जागृत हो जाती है। साधक को समस्त ऐश्वर्य प्राप्त होने लगते हैं और तीनों चक्रों में स्थित शक्ति व्यक्ति के उपयोग में आने लगती है।

त्रिपुर भैरवी के मंत्र का तीन लाख जप करने से, मंडल सहित समस्त मंडलेश्वर, साधक के प्रभाव क्षेत्र में आ जाते हैं।

मंत्र का छः लाख जप करने से साधक को प्राप्त शक्तियों के कारण सेना और परिचारकों सहित महीपालगण प्रभाव-क्षेत्र में आ जाते हैं।

बारह लाख जप से मनुष्येतर सृष्टि के यक्ष, राक्षय, सर्प, आदि भी साधक के प्रभाव में आने लगते है एवं आज्ञा-पालन करते है।

१५ लाख जप करने पर, बुद्धिमान श्रेष्ठ साधक का सम्बन्ध गन्धर्व, विद्याधर, अप्सराओं एवं सिद्धिगणो की सृष्टि से हो जाता है। सुनने की शक्ति बढ़ जाती है तथा सर्वज्ञा प्राप्त हो जाती है।

१८ लाख मंत्र जप से साधक का शरीर दिव्य हो जाता है एवं

पृथ्वी की आकर्षण-शक्ति के विपरीत ऊपर उठने की शक्ति प्राप्त होती है। साधक इच्छानुसार संसार में भ्रमण कर सकता है। पृथ्वी के नीचे स्थित रहस्यों को एक छिद्रमात्र से देख सकता है।

देवी त्रिपुर भैरवी के मंत्र का २८ लाख जप करने से विद्याधरों की सृष्टि पर पूर्ण अधिकार प्राप्त हो सकता है। साधक की बुद्धि विलक्षण हो जाती है। वह कामदेव के समान कान्तिवान सुगठित शरीर प्राप्त करता है एवं शरीर में अत्याधिक बल का अनुभव होता है।

३० लाख मंत्र जप से ब्रह्मा और विष्णु के समान शक्ति प्राप्त करता है।

मंत्र के साठ लाख जप से रूद्रत्व प्राप्त होता है।

अस्सी लाख जप से सृष्टि में व्याप्त शक्ति तत्वों पर अधिकार प्राप्त करता है।

एक करोड़ मंत्र जप पूर्ण होने पर साधक महायोगी हो जाता है और परम पद का अधिकारी बनता है। इतना अधिक जप करने वाला व्यक्ति त्रैलोक्य में दुर्लभ है। त्रिपुर (मूलाधार, अनाह और आशा चक्र) के अन्तर्गत स्थित समस्त शक्तियों का वह पूंर्ण अधिकारी हो जाता है।

इन तीन चक्रों में स्थित शक्ति महान् कल्याणकारी है एवं सृष्टि का आदिकरण हैं। साधक यदि चाहे तो वह स्वयं कभी नष्ट न हो।

त्रिपुर में स्थित शक्तित्रय जानने योग्य है, जिसे जानकर समस्त पनताकारी तत्वों से रहित होकर साधक शान्त त्रिपुर-पद को प्राप्त करता है। बुद्धिमान साधक अपने समस्त अभीष्ठ निःसंदेह प्राप्त कर सकता है।

### चेतावनी

इस ग्रन्थ में वर्णित शिव-विद्या महा विद्या है। यह रहस्यमय एवं अतिउत्तम है। विद्वान् साधक, भगवान शिव की बताई इस विद्या को रहस्यमय मानकर श्रद्धापूर्वक सम्हाल कर रखें। विद्या गोपनीय रहने पर बलवती होती है प्रकाशित करने पर निर्बल हो जाती है इत्यादि।

बुद्धिमान साधक इस ग्रन्थ को भली भाँति आद्योपान्त पढ़कर

बुद्धिगत करले। क्रमशः योग-सिद्धि में ग्रन्थ का चिन्तन, मनन एवं निदि्व्यासन अत्याधिक मनस्वी साधक द्वारा मोक्ष प्राप्त किया जा सकता है।योगी के लिये उचित है कि मुक्ति पथ पर चलने वाले अधिकारी और योग्य सत्य-पथ के विश्लेषण-कर्त्ता को यह ग्रन्थ सुनाये।

कर्त्तव्यनिष्ठा, संयमशील एवं धैर्यवान् व्यक्ति को ही सिद्धियां मिलती हैं। अकर्मण्य व्यक्ति को केवल ग्रंथ पाठ एवं ज्ञान चर्चा से सार्थकता प्राप्त नहीं हुआ करती। श्रेष्ठ योगियों को विधि पूर्वक क्रिया करना चाहिये।

सहज स्वभाविक रूप से प्राप्त भोगों में एवं वस्तुओं में संतोष मानते हुये, पूर्ण कर्मठ, आसक्ति रहित एवं त्याग-भाव-प्रधान गृहस्थ साधक, लोक-पूजित हो सकता है और मोक्ष भी प्राप्त कर सकता है। भक्तों की कृपा से भी गृहस्थों को सहजरूप में अनेक शक्तियां प्राप्त हो सकती है। भगवान शंकर माता पार्वती से कहते हैं कि हे देवी, साधना किये विना कुछ भी सिद्ध नहीं हो सकता। अनेक उत्तम उपलब्धियों और सिद्धियों के लिये प्रत्येक व्यक्ति निरालस्य एवं भ्रम रहित होकर साधना करे।

## पुस्तक परिचय

यह एक लुप्तप्राय: तन्त्र माना गया है। इसमें भगवान शिव ने योगमार्ग, तन्त्रमार्ग तथा सहजमार्ग का अत्यन्त सरल और सर्वजनसुलभ विधान बतलाया है। इस ग्रंथ की व्याख्या के उपदेशक हैं महामहोपाध्याय डा. गोपीनाथ जी कविराज। अत: इस ग्रंथ की उपयोगिता इसलिये भी बढ़ जाती है कि एक साधन सिद्ध महापुरूष ने इस ग्रंथ में वर्णित सिद्धान्तों का अपनी अन्त:प्रज्ञा में अनुभव करके उसके सारतत्त्व का उपदेश प्रस्तुत किया है।


**भारतीय विद्या प्रकाशन**

1 यू. बी. जवाहर नगर बैंग्लो रोड दिल्ली-110007

फोन-2521570

पो. बा. न. 1108 कचौड़ी गली वाराणसी-221001

फोन-3223766